दूध घी और अनाहारी मथुरा के मल्ल चौबे से बाहुयुद्ध हो तो अनुमान है कि चौबा मांसाहारी को पटक उस की छाती पर चढ़ ही बैठेगा, पुनः परीक्षा होगी कि किस २ के खाने से बल न्यून और अधिक होता है, भला तनिक विचार तो करो कि छिलकों के खाने से अधिक बल होता है अथवा रस और जो सार है उस के खाने से ? मांस छिलके के समान और दूध घी सार रस के तुल्य है इस को जो युक्ति पूर्वक खावे तो मांस से अधिक गुण और बलकारी होता है फिर मांस का खाना व्यर्थ और हानिकारक, अन्याय, अधर्म, और दुष्ट कर्म क्यों नहीं ?

हिं०–जिस देश में सिवाय मांस के अन्य कुछ नहीं मिलता वहां वा आपत्काल में अथवा रोगनिवृत्ति के लिये मांस खाने में दोष नहीं होता ॥

र०– यह आप का कहना व्यर्थ है क्यों कि जहां मनुष्य रहते हैं वहां पृथिवी अवश्य होती है जहां पृथिवी है वहां खेती वा फल फूल आदि होते हैं, और जहां कुछ भी नहीं होता वहां मनुष्य भी नहीं रहसकते और जहां ऊषर भूमि है वहां मिष्ट जल और फलाहारादि के न होने से मनुष्यों का रहना भी दुर्घट है, और आपत्कालमें भी अन्य उपायों से निर्वाह कर सकते हैं जैसे मांस के न खाने वाले करते हैं, और विना मांस के रोगों का निवारण भी ओषधियों से यथावत् होता है इसी लिये मांस खाना अच्छा नहीं ॥

हिं०–जो कोई भी मांस न खावे तो पशु इत ने बढजांय कि पृथिवी पर भी न समावें और इस लिये ईश्वर ने उन की उत्पत्ति भी अधिक की है तो मांस क्यों न खाना चाहिये ॥

र०–वाह ! वाह ! वाह ! यह बुद्धि का विपर्य्यास आप को मांसाहार ही से हुआ होगा, देखो मनुष्य का मांस कोई नहीं खाता पुनः क्यों न बढ़ गये, और इन की अधिक उत्पत्ति इस लिये है कि एक मनुष्य के पालन व्यवहार में अनेक पशुओं की अपेक्षा है इस लिये ईश्वर ने उन को अधिक उत्पन्न किया है ॥

हिं०– ये जितने उत्तर किये वे सब व्यवहार संबन्धी हैं परंतु पशुओं को मार के मांस खाने में अधर्म तो नहीं होता, और जो होता है तो तुम को होता

होगा क्योंकि तुम्हारे मत में निषेध है इस लिये तुम मत खाओ और हम खावें क्योंकि हमारे मत में मांसखाना अधर्म्म नहीं है ॥

र०—हम तुम से पूछते हैं कि धर्म्म और अधर्म्म व्यवहार ही में होते हैं वा अन्यत्र? तुम कभी सिद्ध न कर सकोगे कि व्यवहार से भिन्न धर्म्माधर्म्म होते हैं, जिस जिस व्यवहार से दूसरों की हानि हो वह २ अधर्म्म, और जिस २ व्यवहार से उपकार हो वह २ धर्म्म कहाता है, तो लाखों के सुखलाभ कारक पशुओं का नाश करना अधर्म्म और उन की रक्षा से लाखों को सुख पहुंचाना धर्म्म क्यों नहीं मानते? देखो चोरी जारी आदि कर्म्म इसी लिये अधर्म्म हैं कि इन से दूसरे की हानि होती है, नहीं तो जो २ प्रयोजन धनादि से उन के स्वामी सिद्ध करते हैं, वे ही प्रयोजन उन चोरादि के भी सिद्ध होते हैं, इस लिये यह निश्चित है कि जो २ कर्म्म जगत् में हानिकारक हैं वे २ अधर्म्म और जो २ परोपकारक हैं वे २ धर्म्म कहाते हैं, जब एक आदमी की हानि करने से चोरी आदि कर्म पाप में गिनते हो तो गो आदि पशुओं को मार के बहुतों की हानि करना महापाप क्यों नहीं देखो मांसाहारी मनुष्यों में दया आदि उत्तम गुण होते ही नहीं किंतु वे स्वार्थवश होकर दूसरे की हानि करके अपना प्रयोजन सिद्ध करने ही में सदा रहते हैं, जब मांसाहारी किसी पुष्ट पशु को देखता है तभी उस को इच्छा होती है कि इस में मांस अधिक है मारकर खाऊं तो अच्छा हो, और जब मांस का न खाने वाला उस को देखता है तो प्रसन्न होता है कि यह पशु आनन्द में है,जैसे सिंह आदि मांसाहारी पशु किसी का उपकार तो नहीं करते किंतु अपने स्वार्थ के लिये दूसरे का प्राण भी ले मांस खाकर अति प्रसन्न होते हैं, वैसे ही मांसाहारी मनुष्य भी होते हैं इस लिये मांस का खाना किसी मनुष्य को उचित नहीं, ॥

हिं०— अच्छा जो यही बात है तो जबतक पशु काम में आवें तब तक उन का मांस न खाना चाहिये, जब बूढ़े हो जावें वा मरजावें तब खाने में कुछ भी दोष नहीं ॥

र०—जैसे दोष उपकार करने वाले माता पिता आदि के वृद्धावस्था में मारने और उन के मांस खाने में हैं वैसे उन पशुओं की सेवा न कर मार के मांस

खाने में है और जो मरे पश्चात् उन का मांस खावे तो उस का स्वभाव मांसाहारी होने से अवश्य हिंसक होके हिंसारूपी पाप से कभी न बच सकेगा इस लिये किसी अवस्था में मांस न खाना चाहिये ॥

हिं०—जिन पशुओं और पक्षियों अर्थात् जंगल में रहने वालों से उपकार किसी का नहीं होता और हानि होती है उन का मांस खाना वा नहीं ? ॥

र०—न खाना चाहिये, क्योंकि वे भी उपकार में आसकते हैं देखो सौ १०० भंगी जितनी शुद्धि करते हैं उन से अधिक एक सुअर वा मुर्गा अथवा मोर आदि पक्षी सर्प आदि की निवृत्ति करने से पवित्रता और अनेक उपकार करते हैं और जैसे मनुष्यों का खान पान दूसरे के खाने पीने से उन का जितना अनुपकार होता है वैसे जंगली मांसाहारी का अन्न जंगली पशु और पक्षी हैं, और जो विद्या वा विचार से सिंह आदि वनस्थ पशु और पक्षियों से उपकार लेवें तो अनेक प्रकार का लाभ उन से भी हो सकता है इस कारण मांसाहार का सर्वथा निषेध होना चाहिये । भला जिन के दूध आदि खाने पीने में आते हैं वे माता पिता की समान माननीय क्यों न होने चाहिये ? ईश्वर की सृष्टि से भी विदित होता है कि मनुष्यों से पशु और पक्षी आदि अधिक रहने से कल्याण है क्योंकि ईश्वर ने मनुष्यों के खाने पीने के पदार्थों से भी पशु और पक्षियों के खाने पीने के पदार्थ घास वृक्ष फूल फलादि अधिक रचे हैं और वे विना जोते बोए सींचे पृथिवी पर स्वयं उत्पन्न होते हैं, और वहां वृष्टि भी करता है इस लिये समझ लीजिये कि ईश्वर का अभिप्राय उन के मारने में नहीं किंतु रक्षा करने में है ॥

हिं०—जो मनुष्य पशु को मार के मांस खावें उन को पाप होता है और जो बिकता मांस मूल्य से ले वा भैरव, चामुंडा, दुर्गा, जखैया वाममार्ग, अथवा यज्ञ आदि की रीति से चढ़ा समर्पण कर खावें तो उन को पाप नहीं होना चाहिये क्यों कि वे विधि कर के खाते हैं ॥

र०—जो कोई मांस न खावे न उपदेश और न अनुमति आदि देवे तो पशु आदि कभी न मारे जावें, क्यों कि इस व्यवहार में बहकावट लाभ और बिक्री न हो तो प्राणियों का मारना बंद ही होजावे इस में प्रमाण भी है :—

अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रयविक्रयी।
संस्कर्त्ता चोपहर्त्ता च खादकश्चेति घातकाः ॥ १ ॥

अर्थ—अनुमति ( मारने की सलाह ) देने, मांस के काटने, पशु आदि के मारने, उन को मारने के लिये लेने और बेचने, मांस के पकाने, परसने, और खाने वाले ८ आठ मनुष्य घातक हिंसक अर्थात् ये सब पापकारी हैं, और भैरव आदि के निमित्त से भी मांस खाना मारना वा मरवाना महापाप कर्म्म है, इसी लिये दयालु परमेश्वर ने वेदों में मांस खाने वा पशु आदि के मारने की विधि नहीं लिखी, मद्य भी मांस खाने का ही कारण है इस लिये यहां संक्षेप से थोड़ासा लिखा है ॥

प्रमत्त—कहो जी मांस तो छूटा सो छूटा परंतु मद्य पीने में तो कोई भी दोष नहीं ? ॥

शांत—मद्य पीने में भी वैसे ही दोष हैं जैसे कि मांस खाने में मनुष्य मद्य पीने से नशे के कारण नष्टबुद्धि होकर अकर्त्तव्य कर लेता और कर्त्तव्य को छोड़ देता है, न्याय का अन्याय और अन्याय का न्याय आदि विपरीत कर्म्म करता है और मद्य की उत्पत्ति विकृत पदार्थों से होती है, और वह मांसाहारी अवश्य होजाता है, इस लिये इस के पीने से आत्मा में विकार उत्पन्न होते हैं और जो मद्य पीता है वह विद्यादि शुभगुणों से रहित होकर उन दोषों में फस कर अपने धर्म्म, अर्थ, काम और मोक्ष फलों को छोड़ पशुवत् आहार निद्रा भय मैथुन आदि कर्म्मों में प्रवृत्त होकर अपने मनुष्य जन्म को व्यर्थ कर देता है इस लिये नशा अर्थात् मदकारक द्रव्यों का सेवन भी न करना चाहिये जैसा मद्य है वैसे भांग आदि पदार्थ भी मादक हैं इस लिये इन का भी सेवन कभी न करे, क्यों कि ये भी बुद्धि का नाश करके प्रमाद, आलस्य और हिंसा आदि में मनुष्य को लगा देते हैं इस लिये मद्यपान के समान इन का भी सर्वथा निषेध ही है ॥

इस से हे धार्म्मिक सज्जन लोगो ! आप इन पशुओं की रक्षा तन, मन और धन से क्यों नहीं करते ? हाय ! बड़े शोक की बात है जब हिंसक लोग गाय

बकरे आदि पशु और मोरआदि पक्षियों को मारने के लिये लेजाते हैं तब वे अनाथ तुम हम को देख के राजा और प्रजा पर बड़े शोक प्रकाशित करते हैं कि देखो हम को विना अपराध बुरे हाल से मारते हैं, और हम रक्षा करने तथा मारने वालों को भी दूध आदि अमृत पदार्थ देने के लिये उपस्थित रहना चाहते हैं और मारे जाना नहीं चाहते, देखो हम लोगों का सर्वस्व परोपकार के लिये है और हम इसी लिये पुकारते हैं कि हम को आप लोग बचावें, हम तुम्हारी भाषा में अपना दुःख नहीं समझा सकते, और आप लोग हमारी भाषा नहीं जानते, नहीं तो, क्या हम में से किसी को कोई मारता तो हम भी आप लोगों के सदृश अपने मारने वालों को न्यायव्यवस्था से फांसी पर न चढ़वा देते? हम इस समय अतीव कष्ट में हैं, क्यों कि कोई भी हम को बचाने में उद्यत नहीं होता, और जो कोई होता है तो उस से मांसाहारी द्वेष करते हैं (अस्तु) वे स्वार्थ के लिये द्वेष करो तो करो क्यों कि (स्वार्थी दोषन्न पश्यति) जो स्वार्थ साधने में तत्पर है वह अपने दोषों पर ध्यान नहीं देता किंतु दूसरों की हानि हो तो हो मुझ को सुख होना चाहिये, परंतु जो उपकारी हैं वे इन के बचाने में अत्यंत पुरुषार्थ करें जैसा कि आर्य्य लोग सृष्टि के आरम्भ से आज तक वेदोक्त रीति से प्रशंसनीय कर्म्म करते आये हैं वैसे ही सब भूगोलस्थ सज्जन मनुष्यों को करना उचित है ॥

धन्य है आर्य्यावर्त्तदेशवासी आर्य्यलोगों को कि जिन्हों ने ईश्वर की सृष्टिक्रम के अनुसार परोपकार ही में अपना तन, मन, धन लगाया, और लगाते हैं, इसी लिये आर्य्यावर्त्तीय, राजा, महाराजा, प्रधान, और धनाढ्य लोग आधी पृथिवी में जंगल रखते थे कि जिस से पशु और पक्षियों की रक्षा होकर ओषधियों के सार दूध आदि पवित्र पदार्थ उत्पन्न हों जिन के खाने पीने से, आरोग्य, बुद्धिबल, पराक्रम आदि सद्गुण बढ़ें, और वृक्षों के अधिक होने से वर्षा जल और वायु में आर्द्रता और शुद्धि अधिक होती है पशु और पक्षी आदि के अधिक होने से खात भी अधिक होता है, परंतु इस समय के मनुष्यों का इस से विपरीत व्यवहार है कि जंगलों को काट, और कटवा डालना, पशुओं को मार, और मरवा

खाना, और विष्ठा आदि का खात खेतों में डाल अथवा डलवा कर रोगों की वृद्धि करके संसार का अहित करना स्वप्रयोजन साधना, और परप्रयोजन पर ध्यान न देना, इत्यादि काम उलटे हैं ( विषादप्यमृतङ्ग्राह्यम् ) सत्पुरुषों का यही सिद्धान्त है कि विष से भी अमृत लेना, इसी प्रकार गाय आदि का मांस विषवत् महारोगकारी को छोड़ कर उन से उत्पन्न हुए दूध आदि अमृत रोगनाशक है उन को लेना, अत एव इन की रक्षा करके विषत्यागी, और अमृतभोजी सब को होना चाहिये सुनो बंधु वर्गो तुम्हारा तन मन धन गाय आदि की रक्षा रूप परोपकार में न लगे तो किस काम का है देखो परमात्मा का स्वभाव कि जिस ने सब विश्व और सब पदार्थ परोपकार ही के लिये रच रक्खे हैं, वैसे तुम भी अपना तन, मन, धन, परोपकार ही के लिये अर्पण करो, बड़े आश्चर्य्य की बात है कि पशुओं को पीड़ा न होने के लिये न्याय पुस्तक में व्यवस्था भी लिखी है कि जो पशु दुर्बल और रोगी हों उन को कष्ट न दिया जावे और जितना बोझ सुख पूर्वक उठा सकें उतना ही उन पर धरा जावे,

श्रीमती राजराजेश्वरी श्रीविक्टोरिया महाराणी का विज्ञापन भी प्रसिद्ध है कि इन अव्यक्त वाणी पशुओं को जो २ दुःख दिया जाता है वह २ न दिया जावे जो यही बात है कि पशुओं को जो २ दुःख दिया जाता है वह २ न दिया जावे, तो क्या भला मार डालने से भी अधिक कोई दुःख होता है ? क्या फांसी से अधिक दुःख बंदीगृह में होता है ? जिस किसी अपराधी से पूछा जाय कि तू फांसी चढ़ने में प्रसन्न है वा बंदीघर के रहने में ? तो वह स्पष्ट कहे गा कि फांसी में नहीं किंतु बंदीघर के रहने में और जो कोई मनुष्य भोजन करने को उपस्थित हो उस के आगे से भोजन के पदार्थ उठा लिये जावें और उस को वहां से दूर किया जावे तो क्या वह सुख मानेगा ? ऐसे ही आज कल के समय में कोई गाय आदि पशु सरकारी जङ्गल में जाकर घास और पत्ता जो कि उन्हीं के भोजनार्थ हैं बिना महसूल दिये खावें वा खाने को जावें तो बेचारे उन पशुओं और उन के स्वामियों की दुर्दशा होती है जंगल में आग लग जल जावे तो कुछ चिंता नहीं किंतु वे पशु न खाने पावें, हम कहते हैं कि किसी अति क्षुधातुर राजा

वा राजपुरुष के सामने आये चावल आदि वा डबल रोटी आदि छीन कर न खाने देवें, और उन की दुर्दशा की जावे तो इन को दुःख विदित न होगा ? क्या वैसा ही उन पशु पक्षियों और उन के स्वामियों को न होता होगा ? ध्यान देकर सुनिये कि जैसा दुःख सुख अपने को होता है वैसा ही औरों को भी समझा कीजिये, और यह भी ध्यान में रखिये कि वे पशु आदि और उन के स्वामी तथा खेती आदि कर्म करने वाले प्रजा के पशु आदि और मनुष्यों के अधिक पुरुषार्थ ही से राजा का ऐश्वर्य अधिक बढ़ता और न्यून से नष्ट होजाता है इसी लिये राजा प्रजा से कर लेता है कि उन की रक्षा यथावत् करे, न कि राजा और प्रजा के जो सुख के कारण गाय आदि पशु हैं उन का नाश किया जावे, इस लिये आज तक जो हुआ सो हुआ आगे आंखें खोल कर सब के हानि कारक कर्मों को न कीजिये, और न करने दीजिये। हां हम लोगों का यही काम है कि आप लोगों को भलाई और बुराई के कामों को जता देवें, और आप लोगों का यही काम है कि पक्षपात छोड़ सब की रक्षा और बढ़ती करने में तत्पर रहें, सर्वशक्तिमान् जगदीश्वर हम और आप पर पूर्ण कृपा करे कि जिस से हम और आप लोग विश्व के हानिकारक कर्मों को छोड़ सर्वोपकारक कामों को करके सब लोग आनन्द में रहें ॥ इन सब बातों को मत सुन डालना किन्तु सुन रखना, इन अनाथ पशुओं के प्राणों को शीघ्र बचाना ॥

हे महाराजाधिराज जगदीश्वर जो इन को कोई न बचावे तो आप इन की रक्षा करने और हम से कराने में शीघ्र उद्यत हूजिये ॥

इति समीक्षा ॥

---

# इस सभा के नियम ॥

१ सब विश्व को विविध सुख पहुंचाना इस सभा का मुख्य उद्देश है किसी की हानि करना प्रयोजन नहीं ॥

२ जो जो पदार्थ सृष्टिक्रमाऽनुकूल जिस २ प्रकार से अधिक उपकार में

आवे उस २ से आमाऽभिप्रायाऽनुसार यथायोग्य सर्वहित सिद्ध करना इस सभा का परम पुरुषार्थ है ॥

३ जिस २ कर्म्म से बहुत हानि और थोड़ा लाभ हो उस २ को सभा कर्त्तव्य नहीं समझती ॥

४ जो २ मनुष्य इस परमहितकारी कार्य्य में तन, मन, धन, से प्रयत्न और सहायता करे वह २ इस सभा में प्रतिष्ठा के योग्य होवे ॥

५ जो कि यह कार्य्य सर्वहितकारी है इस लिये यह सभा भूगोलस्थ मनुष्यजाति से सहायता की पूरी आशा रखती है ॥

६ जो जो सभा देश देशांतर और द्वीप द्वीपांतर में परोपकार ही करना अभीष्ट रखती है वह २ इस सभा की सहायकारिणी समझी जाती है ॥

७ जो २ जन राजनीति वा प्रजा के अभीष्ट से विरुद्ध, स्वार्थी, क्रोधी और अविद्यादि दोषों से प्रमत्त होकर राजा और प्रजा के लिये अनिष्ट कर्म्म करे वह२ इस सभा का सम्बन्धी न समझा जावे ॥

# उपनियम ॥

१ इस सभा का नाम "गोकृष्यादिरक्षिणी" है ॥

## उद्देश

२ इस सभा के उद्देश वे ही हैं जो कि इस के नियमों में वर्णन किये गये हैं ॥

३ जो लोग इस सभा में नाम लिखाना चाहें* और इस के उद्देशाऽनुकूल आचरण करना चाहें वे इस सभा में प्रविष्ट होसकते हैं परंतु उन की आयु १८ वर्ष से न्यून न हो जो लोग इस सभा में प्रविष्ट हों वे गोरक्षक सभासद कहलावेंगे ॥

---

* इस सभा में नाम लिखाने के लिये मंत्री के पास इस प्रकार का पत्र भेजना चाहिये कि मैं प्रसन्नता पूर्वक इस सभा के उद्देशानुकूल जो कि नियमों में वर्णन किये हैं गये आचरण स्वीकार करताहूं मेरा नाम इस सभा में लिख लीजिये परन्तु अन्तरङ्ग सभा को अधिकार रहेगा कि किसी विशेष हेतु से उन का नाम इस सभा में लिखना स्वीकार न करे ॥

४ जिन का नाम इस सभा में सदाचार से एक वर्ष रहा हो और वे अपनी आय का शतांश वा अधिक मासिक वा वार्षिक इस सभा को दें वे गोरक्षक सभासद हो सकते हैं और सम्मति देने का अधिकार केवल गोरक्षक सभासदों ही को होगा ॥

अ + गोरक्षक सभासद बनने के लिये गोकृष्यादिरक्षिणी सभा में वर्ष भर नाम रहने का नियम किसी व्यक्ति के लिये अन्तरंग सभा शिथिल भी कर सकती है इस सभा में वर्षभर रहकर गोरक्षक सभासद बनने का नियम गोकृष्यादिरक्षिणी सभा के दूसरे वर्ष से काम आवेगा ॥

ब × राजा सरदार बड़े २ साहूकार आदि को इस सभा के सभासद बनने के लिये शतांश ही देना आवश्यक नहीं वे एक वार वा मासिक वा वार्षिक अपने उत्साह वा सामर्थ्याऽनुसार दे सकते हैं ॥

ज × अंतरंग सभा किसी विशेष हेतु से चन्दा न देने वाले पुरुष को भी गोरक्षक सभासद बना सकती है ॥

द ÷ नीचे लिखी हुई विशेष दशा ओं में उन सभासदों को भी जो गोरक्षक सभासद नहीं बने सम्मति ली जा सकती है ॥

१ जब नियमों में न्यूनाधिक शोधन करना हो ॥

२ जब कि विशेष अवस्था में अंतरंग सभा उन की सम्मति लेनी योग्य और आवश्यक समझे ॥

३ जो इस सभा के उद्देश के विरुद्ध कर्म्म करेगा वह न तो गोरक्षक और न गोरक्षक सभासद गिना जावेगा ॥

४ गोरक्षक सभासद दो प्रकार के होंगे एक साधारण और दूसरे माननीय। माननीय गोरक्षक सभासद वे होंगे जो शतांश वा १०) रु० मासिक वा इस से अधिक देवें अथवा एक वार २५०) रुपया दें, वा जिन को अन्तरंग सभा विद्या आदि श्रेष्ठ गुणों से माननीय समझे ॥

५ यह सभा दो प्रकार की होगी एक साधारण दूसरी अन्तरंग ॥

६ साधारण सभा तीन प्रकार की होवे १ मासिक २ षाण्मासिक और ३ नैमित्तिक ॥

७ ( मासिक सभा ) प्रतिमास एक बार हुआ करे उस में महीने भर का आय व्यय और सभा के कार्य्यकर्ताओं की क्रियाओं का वर्णन किया जावे जोकि कथन योग्य हो ॥

८ ( षाण्मासिक सभा ) कार्तिक और वैशाख के अन्त में हुआ करे उस में आलोक्त विचार मासिक सभा का कार्य्यप्रत्येक प्रकार का आय व्यय समझना और समझाना होवे ॥

९ ( नैमित्तिक सभा ) जब कभी मन्त्री प्रधान और अन्तरङ्ग सभा आवश्यक कार्य्य जाने उसी समय यह सभा हो और उस में विशेष कार्य्यों का प्रबंध होवे

१० ( अन्तरंग सभा ) सभा के समस्त कार्य्यप्रबंध के लिये एक अन्तरंग सभा नियत की जावे और इस में तीन प्रकार के सभासद हों एक प्रतिनिधि दूसरे प्रतिष्ठित और तीसरे अधिकारी ॥

११ प्रतिनिधि सभासद अपने २ समुदायों के प्रतिनिधि होंगे और उन्हें उन के समुदाय नियत करेंगे, कोई समुदाय जब चाहे अपने प्रतिनिधि को बदल सक्ता है प्रतिनिधि सभासदों के विशेष कार्य्य ये होंगे–

अ+अपने २ समुदायों की सम्मति से अपने को विज्ञ रखना।

ब+अपने २ समुदायों को अंतरंग सभा के कार्य्य जो कि प्रगट करने के योग्य हों बतलाना ॥

ज+अपने २ समुदायों से चन्दा इकट्ठा करके कोषाध्यक्ष को देना ॥

१२ प्रतिष्ठित सभासद विशेष गुणों के कारण प्रायः वार्षिक, नैमित्तिक, और साधारण सभा में नियत किये जावें प्रतिष्ठित सभासद अन्तरंग सभा में एक तिहायी से अधिक न हों, ॥

१३ प्रति वैशाख की सभा में अन्तरंग सभा के प्रतिष्ठित अधिकारी वार्षिक साधारण सभा में फिर से नियत किये जावें और कोई पुराना प्रतिष्ठत और अधिकारी पुनर्वार नियुक्त हो सकता है ॥

१४ जब वर्ष के पहिले किसी प्रतिष्ठित सभासद और अधिकारी का स्थान रिक्त हो तो अन्तरंग सभा आप ही उस के स्थान पर किसी और योग्य पुरुष को नियत कर सकती है।

१६ अंतरंग सभा कार्य्य के प्रबंध निमित्त उचित व्यवस्था बना सकती है, परन्तु वह नियमों और उपनियमों से विरुद्ध न हो ॥

१७ अन्तरंग सभा किसी विशेष कार्य्य के करने और सोचने के लिये अपने में से सभासदों और विशेष गुण रखने वाले सभासदों को मिला कर उपसभा नियत कर सकती है, ॥

१८ अंतरंग सभा का कोई सभासद मंत्री को एक सप्ताह के पहिले विज्ञापन दे सकता है कि कोई विषय सभा में निवेदन किया जाय और वह विषय प्रधान की आज्ञानुसार निवेदन किया जावे परन्तु जिस विषय के निवेदन करने में अन्तरंग सभा के पांच सभासद सम्मति दें वह अवश्य निवेदन करना हो पड़े

१९ दो सप्ताह के पीछे अन्तरङ्ग सभा अवश्य हुआ करे, और मंत्री और प्रधान की आज्ञा से वा जब अन्तरङ्ग सभा के पांच सभासद मंत्री को पत्र लिखें तो भी हो सकती है ॥

२० अधिकारी छः प्रकार के होंगे १ प्रधान २ उपप्रधान ३ मंत्री ४ उपमंत्री ५ कोषाध्यक्ष ६ पुस्तकाध्यक्ष ॥

(मंत्री) (कोषाध्यक्ष) (पुस्तकाध्यक्ष) इन के अधिकारों पर आवश्यकता होने से एक से अधिक भी नियत हो सकते हैं और जब किसी अधिकार पर एक से अधिक भी नियत हों तो अन्तरंग सभा उन्हें कार्य्य बांट देवे ॥

२१ प्रधान के निम्न लिखित अधिकार और काम होवें ।

१ (प्रधान) अन्तरंग सभा आदि सब सभाओं का सभापति समझा जावे ।

२ सदा सभा के सब कार्य्यों के यथावत् प्रबंध और सर्वथा उन्नति और रक्षा में तत्पर रहै सभा के प्रत्येक कार्य्य को देखे कि वे नियमानुसार किये जाते हैं वा नहीं स्वयं नियमानुसार चले ॥

३ यदि कोई विषय कठिन और आवश्यक प्रतीत हो तो उस का यथोचित प्रबंध तत्काल करे और उस को हानि में वही उत्तर देवे ।

४ प्रधान अपने प्रधानत्व के कारण सब उपसभाओं का जिन्हें अन्तरंग सभा संस्थापन करे सभासद हो सकता है ॥

## उपप्रधान ॥

२२ इस के ये कार्य कर्त्तव्य हैं—प्रधान की अनुपस्थिति में उस का प्रतिनिधि होवे, यदि दो वा अधिक उप प्रधान हों तो सभा की संमति के अनुसार उन में से कोई एक प्रतिनिधि किया जावे परंतु सभा के सब कार्यों में प्रधान को सहायता देनी उस का मुख्य कार्य है ॥

## मंत्री ॥

२३ (मंत्री) के निम्नलिखित अधिकार और कार्य हैं—

१ अन्तरंग सभा की आज्ञानुसार सभा की ओर से सब के साथ पत्र व्यवहार रखना ॥

२ सभाओं का वृत्तान्त लिखना और दूसरी सभा होने से पहिले ही पूर्व वृत्तान्त पुस्तक में लिखना वा लिखवाना ॥

३ मासिक अन्तरंग सभाओं में इन गोरक्षकों वा गोरक्षक सभासदों के नाम सुनाना जो कि पिछली मासिक सभा के पीछे सभा में प्रविष्ट वा उस से पृथक् हुए हों ॥

४ सामान्य प्रकार से भृत्यों के कार्य पर दृष्टि रखना और सभा के नियम, उपनियम, और व्यवस्थाओं के पालन पर ध्यान रखना ॥

५ इस बात का भी ध्यान रखना कि प्रत्येक गोरक्षक सभासद् किसी न किसी समुदाय में हों और इस का भी कि प्रत्येक समुदाय भी अपनी ओर से अन्तरंग सभा में प्रतिनिधि किया होवे ॥

६ पहिले विज्ञापन दिये पर मान्य पुरुषों को सत्कार पूर्वक बिठाना ॥

७ प्रत्येक सभा में नियत काल आना और बराबर ठहरना ॥

## कोषाध्यक्ष ॥

२४ (कोषाध्यक्ष) के नीचे लिखे अधिकार और कार्य हैं—

१ सभा के सब आयधन का लेना, उस को रसीद देना और उस को यथोचित रखना ॥

२ किसी को अन्तरंग सभा की आज्ञा के बिना रुपया न देना किंतु मंत्री और प्रधान को भी उस प्रमाण से देवे जितना अन्तरंग सभा ने उन के लिये नियत किया हो, अधिक न देना और उस धन के उचित व्यय के लिये वही अधिकारी जिसके द्वारा वह व्यय हुआ हो उत्तर दाता होवे ।

३ सब धन के व्यय का रीतिपूर्वक बही खाता रखना और प्रतिमास अन्तरंग सभा में हिसाब को बही खाते समेत परताल और स्वीकार के लिये निवेदन करना ॥

## पुस्तकाध्यक्ष-

२५ ( पुस्तकाध्यक्ष ) के अधिकार और कार्य ये होवें जो पुस्तकालय में सभा की स्थिर और विक्रय की पुस्तक हों उन सबों की रक्षा कर और पुस्तकालय सबंधी हिसाब भी रक्खे और पुस्तकों के लेने देने का कार्य भी करे ॥

## मिश्रितनियम-

२६ सब गोरक्षक सभासदों की संमति निम्नलिखित दशाओं में ली जावे अन्तरंग सभा का यह निश्चय हो कि किसी साधारण सभा के सिद्धांत पर निश्चय न करना चाहिये किन्तु गोरक्षक सभासदों की संमति जाननी चाहिये, ॥

२ सब गोरक्षक सभासदों का पांचवां वा अधिक अंश इस निमित्त मंत्री के पास पत्र लिख भेजे ॥

३ जब बहुत से व्ययसंबंधी वा प्रबंध संबन्धी नियम अथवा व्यवस्थासंबंधी कोई मुख्यविचारादि करना हो अथवा जब अन्तरंग सभा सब गोरक्षक सभासदों की सम्मति जाननी चाहे ।

२७ जब किसी सभा में थोड़े से समय के लिये कोई अधिकारी उपस्थित न हो तो उस समय के लिये किसी योग्य पुरुष को अन्तरंग सभा नियत कर सकती है ॥

२८ यदि किसी अधिकारी के स्थान पर वार्षिक साधारण सभा में कोई पुरुष नियत न किया जावे तो जब तक उस के स्थान पर नियत न किया जाय वही अधिकारी अपना काम करता रहे ॥

२९ सब सभा और उपसभाओं का वृत्तान्त लिखा जाया करे और उस को सब गोरक्षक सभासद देख सकते हैं ॥

३० सब सभाओं का कार्य तब आरंभ हो जब न्यून से न्यून एक तिहाई सभासद उपस्थित हों ॥

३१ सब सभाओं और उपसभाओं के सारे काम बहुपक्षानुसार निश्चित हों ॥

३२ आय का दशांश समुदाय में रक्खा जावे ॥

३३ सब गोरक्षक और गोरक्षक सभासदों को इस सभा की उपयोगी वेदादि विद्या जाननी और जनानी चाहिये ॥

३४ सब गोरक्षक और गोरक्षक सभासदों को उचित है कि लाभ और आनन्द समय में सभा की उन्नति के लिये उदारता और पूर्ण प्रेमदृष्टि रक्खें ॥

३५ सब गोरक्षक और गोरक्षक सभासदों को उचित है कि शोक और दुःख के समय में परस्पर सहायता करें और आनन्दोत्सव में निमंत्रण पर सहायक हों छोटाई बड़ाई न गिनें ॥

३६ कोई गोरक्षक भाई किसी हेतु से अनाथ वा किसी की स्त्री विधवा अथवा सन्तान अनाथ हो जावें अर्थात् उन का जीवन नहीं सकता हो और यदि गोकृष्यादि रक्षिणी सभा उन को निश्चित जान ले तो यह सभा उन की रक्षा में यथाशक्ति यथोचित प्रबंध करे ॥

३७ यदि गोरक्षक सभासदों में किन्हीं का परस्पर झगड़ा हो तो उन को उचित है कि वे आपस में समझ लेवें वा गोरक्षक सभासदों की न्याय उपसभा द्वारा उस का न्याय करा लें, परंतु अशक्या अवस्था में राजनीति द्वारा भी न्याय करा लेवें ॥

३८ इस गोकृष्यादिरक्षिणी सभा के व्यवहार में जितना २ लाभ हो वह वह सर्वहितकारी काम में लगाया जावे किन्तु यह महाधन तुच्छ कार्य्य में

व्यय न किया जावे और जो कोई इस गोरक्षयादि को रक्षा के लिये जो धन है उस की चोरी से अपहरण करेगा वह गोहत्या के पाप लगने से इस लोक और परलोक में महादुःखभागी अवश्य होगा ॥

३९ संप्रति इस सभा के धन का व्यय गो आदि पशु लेने उन का पालन करने जंगल और घास के क्रय करने उन को रक्षा के लिये भृत्य वा अधिकारी रखने तलाव कूप बावड़ी अथवा बाड़ा के लिये व्यय किया जावे पुनः अत्युन्नत होने पर सर्वहितकार्य्य में भी व्यय किया जावे ॥

४० सब सज्जनों को उचित है कि इस गोरक्षक धन आदि समुदाय पर स्वार्थ-दृष्टि से हानि करना कभी मन से भी न विचारें किंतु यथाशक्ति इस व्यवहार की उन्नति में तन, मन, धन, से सदा परम प्रयत्न किया ही करें ॥

४१ इस सभा के सब सभासदों को यह बात अवश्य जाननी चाहिये कि जब गो आदि पशु रक्षित हो के बहुत बढेंगे तब कृषिआदि कर्म्म और दुग्ध घृत आदि की वृद्धि होकर सब मनुष्यादि को विविध सुख लाभ अवश्य होगा इस के विना सब का हित सिद्ध होना संभव नहीं ॥

४२ देखिये पूर्वोक्त रीत्यनुसार एक गौ की रक्षा से लाखों मनुष्य आदि को लाभ पहुंचाना और जिस के मारने से उतने ही की हानि होती है ऐसे निकृष्ट कर्म्म के करने को आप्त विद्वान् कभी अच्छा न समझेगा ॥

४३ इस सभा के जो जो पशु प्रसूत होंगे उन २ का दूध एक मास तक उस के बछड़े को पिलाना और अधिक उसी पशु को अन्न के साथ खिला देना चाहिये, और दूसरे मास में तीन स्तनों का दूध बछड़े को देना और एक भाग लेना चाहिये, तीसरे मास के आरंभ से आधा दुह लेना और आधा बछड़े को तब तक दिया करें कि जब तक गौ दूध देवे, ॥

४४ सब सभासदों को उचित है कि जब२ किसी को स्वरक्षित पशु देवें तब२ न्याय नियम पूर्वक व्यवस्था पत्र ले और दे कर जब वह पशु असमर्थ होजाय उस के काम का न रहें और उस के पालन करने में सामर्थ्य न हो तो अन्य किसी को न देसके किंतु पुनरपि सभा के आधीन करे ॥

४५ इस सभा की अंतरंग सभा को उचित है किंतु अत्यावश्यक है कि उक्त प्रकार से अप्राप्त पशुओं की प्राप्ति, प्राप्तों की रक्षा, रक्षितों की वृद्धि और बढ़े हुए पशुओं से नियमानुऽसार और सृष्टिक्रमाऽनुकूल उपकार लेना अपने अधिकार में सदा रखना, अन्य किसी को इस में स्वाधीनता कभी न देवे ॥

४६ जो कि यह बहुत उपकारी कार्य्य है इस लिये इस का करने वाला इस लोक और परलोक में स्वर्ग अर्थात् पूर्ण सुखों को अवश्य प्राप्त होता है ॥

४७ कोई भी मनुष्य इस सभा के पूर्वोक्त उद्देशों को किये विना सुखों की सिद्धि नहीं कर सकता ॥

४८ क्या ऐसा कोई भी मनुष्य सृष्टि में होगा कि जो अपने सुख दुःखवत् दूसरे प्राणियों का सुख दुःख अपनी आत्मा में न समझता हो ॥

४९ ये नियम और उपनियम उचित समय पर वा प्रति वर्ष में यथोचित विज्ञापन देने पर शोधे वा घटाये बढ़ाये जा सकते हैं ॥

ओ ३ म् । सह नाववतु सह नौ भुनक्तु सह वीर्य्यं करवावहै ।
तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषावहै । ओं शांतिः शांतिः शांतिः ॥

धेनुः परा दया पूर्वा यस्यानन्दाद्विराजते ।
आख्यायां निर्म्मितस्तेन ग्रंथो गोकरुणानिधिः ॥ १ ॥
मुनिरामाङ्कचन्द्रेऽब्दे तपस्यस्यासिते दले ।
दशम्यां गुरुवारेऽलंकृतोयं कामधेनुपः ॥ २ ॥

॥ इति गोकरुणानिधिः ॥

# विज्ञापन

—०:※:०—

यद्यपि आर्य्यावर्त्त देशीय जन अपनी दयालुता और परंपरा से अद्यापि पशुओं की हिंसा करने में महापराध ही जानते और मानते हैं तथापि विदेशीय पशु हिंसक निर्दयी जो कि पशुओं की हिंसा करने से संसार की हानि और उन अनाथ पशुओं को दारुण दुःख देते हैं उन के कारण इस देश के भी अज्ञानी जन पशुओं की हिंसा करने और मांस खाने में प्रवृत्त होते जाते हैं इस महापराध से सर्वथा संसार की हानि और उन अनाथ पशुओं का दारुण दुःख देख श्रीमत् स्वामीदयानन्द सरस्वती जी महाराज ने निज करुणारूपी अमृत से गाय आदि पशुओं की रक्षा और संसार के विविध सुख होने के लिये यह (गोकरुणानिधि) ग्रन्थ प्रकाशित किया है ॥

सब सज्जन महाशय राजा महाराजा तथा सर्कार गवर्नमेण्ट से यह प्रार्थना है कि पक्षपात को छोड़ इस ग्रन्थ को देखें और परम उपकार देने वाले पशुओं पर दयारूपी अमृत की वृष्टि करके उन दोनों को बचावें कि जिस से संसार अत्यन्त आनन्द हो ॥

जो सज्जन इस ग्रन्थ को लिया चाहें वे इस पते से पत्र व्यवहार करें ॥

ता० १ जुलाई सन् १८८६ ई०

भीमसेन शर्म्मा स्थानापन्न

प्रबंधकर्त्ता वैदिक यन्त्रालय प्रयाग ॥

# शास्त्रार्थ फ़ीरोज़ाबाद

—३❋६—

जोकि

आर्यसमाज फ़ीरोज़ाबाद और जैनधर्म वालों से

श्रीमती आर्यप्रतिनिधिसभा पश्चिमोत्तर और अवधदेश

की

आज्ञानुसार हुआ

और

मुन्शी शिवदयाल सिंह जी के प्रयत्नसे

वैदिक यन्त्रालय

प्रयाग

में

मुद्रितहुआ

संवत् १९४५ सन् १८८८ ई०

छपी

१०००

मूल्य प्रति पुस्तक



ओ३म्

# भूमिका

—:-*-:—

उस परब्रह्म परमात्मा को अनेकशः धन्यवाद देना चाहिये जिस की प्रेरणा और परमकृपा से सब मनुष्य अपने २ कर्त्तव्य धर्मों में प्रवृत्त होते हैं उस परमात्मा ने अपनी परमदयालुता से सब प्राणियों के हितार्थ उस सर्वोत्तम विद्या का उपदेश किया कि जिस से संसार और परमार्थ का सुख सिद्ध हो। और परमेश्वर वही हो सकता है जिस के ऊपर कोई न हो और उस की आज्ञा भी सब के लिये एक सी होनी चाहिये यदि किसी समुदाय को अन्य उपदेश दे तथा किसी को भिन्न आज्ञा देवे तो समझिये कि उन दो समुदायों में विरोध कराने वाला ईश्वर ही हो जावे फिर ऐसे को ईश्वर मानना सिद्ध न हो सके गा इस लिये ईश्वर वही है जो सब के लिये एक हो और उस का उपदेश वा आज्ञा भी सब के लिये एकसी होवे। प्रयोजन यह है कि संसार में परस्पर विरुद्ध अनेक मत जो प्रवृत्त हैं उन सब का मूल ईश्वर नहीं है किन्तु मनुष्य लोगों की ओर से हैं। इन मतों में जो २ बातें सब को एक सी मिलती हैं वे सब ईश्वरिय विद्या वेद से वहां २ गई हैं। जैसे ईश्वर को प्रायः मानते हैं और बहुधा ईश्वर के गुण कर्मस्वभावों को भी एक प्रकार से मानते हैं वे सब ठीक हैं और जो २ ईश्वर विषय में भी परस्पर विरुद्ध गुणादि मानते हैं वे सब बीच के बनावटी हैं। जो लोग नास्तिक समझे जाते हैं वे भी किसी सिद्ध पुरुष को सर्वज्ञादिगुणविशिष्ट अपना इष्टदेव मानते हैं पर उस को अनादि सनातन सिद्ध सर्वशक्तिमान् सृष्टि-

कर्त्ता नहीं मान ते। इस मन्तव्य में यह विरोध आता है कि जो अनादि न होगा और बीच में सिद्ध हो जाय गा तो वह अपने उत्पन्न होने से पहिले का हाल नहीं जान सकता क्योंकि पिता के जन्म का दर्शन पुत्र को होना कदापि सम्भव नहीं। जब ऐसा है तो उसको सर्वज्ञ मानना कदापि ठीक नहीं है। इस अनेक प्रकार के मत मतान्तर का फैलना मनुष्यों की अविद्या से होता है पर इस सृष्टि में जो २ सर्वज्ञहितकारी विद्वान् होते हैं वे प्रायः यही प्रयत्न करते हैं कि ईश्वरीय व्यवस्थानुसार सब का मन्तव्य ठीक २ हो जावे परस्पर का वैरविरोध मिट कर शुद्ध वैदिकधर्म की सर्वत्र प्रवृत्ति होवे। इसी के अनुसार श्रीमत् स्वामिदयानन्दसरस्वती जी महाराज ने भी प्रयत्न किया कि सब मतोंका वैर विरोध मिटा के एक वैदिक मत को सब मानें पर मतवादी लोग ऐसे पक्षपात में ग्रस्त हो रहे हैं कि आर्य लोग आंख से देखते हैं तो हम नाक से देखने लगें जब से श्रीमदुक्तस्वामी जी ने वैदिक आर्यधर्म की उत्तमता का उपदेश किया है तब से अनेक मतवादियों ने ( अपनी वनावटी लीला को कटते देखकर ) जहां तहां शास्त्रार्थ कर ने का प्रारम्भ किया परन्तु वे लोग शास्त्रार्थ करने में यदि विचारपूर्वक पक्षपात छोड़ के केवल सत्यासत्य के निर्णय के लिये प्रवृत्त हों तवतो अवश्य अच्छा फल होवे परन्तु उन लोगों की दृष्टि यह रहती है कि हमारे पक्ष की मूर्खमण्डली (जिस से हमारा सब धनादि का काम निकलता है) गड़बड़ा कर हमारे फन्द से न निकल जावे इस लिये शास्त्रार्थ का हल्ला करके अपना विजय सब को प्रगट कर देवें गे। आजकल अनेक स्थलों में शास्त्रार्थ होते हैं पर उन से ऐसा कोई पूर्णलाभ नहीं होता कि जो अनेक सत्पुरुषोंको सत्यासत्य मालूम हो जावे तथापि बुद्धिमान् लोग उस विवाद में यथोचित बलाबल समझही लेते हैं इससे वैदिकधर्म की उन्नति शनैः२ होती ही जाती है ॥

जिला आगरा में एक फ़ीरोज़ाबाद नामक क़स्बा है वहां जैनियों का तीर्थ है प्रति वर्ष चैत्र में मेला होता है यह प्रसिद्ध है कि जिन नगरों में जैनी आदि की पोपलीला के मुख्यस्थान हैं वहां आर्य्यसमाज की उन्नति वा स्थिति होना कठिन होता है इसी के अनुसार नगर फ़ीरोज़ाबाद में भी आर्य्यसमाज का आरम्भ होना जैनियों को महाअनिष्टकारी हुआ उन्हों ने समाज तोड़ने के कई एक उपाय किये दो एक वार समाजमें अपना आदमी भेजा कि हम मतविषयमें शास्त्रार्थ करना चाहते हैं समाज से पत्रद्वारा उत्तर दिया गया कि हम भी शास्त्रार्थ करने को कटिबद्ध हैं इस प्रकार की वातें आर्य्यसमाज फ़ीरोज़ाबाद और उस नगर के जैनियों में हो ही रही थी कि इतने में सनातन आर्य्यधर्मोपदेशक श्रीस्वामिभास्करानन्दसरस्वती जो संवत् १९४४ फाल्गुन मास में इस फ़ीरोज़ाबाद नगर में पधारे और सनातन धर्म की वृद्धि पर व्याख्यान दिया। इस पर इसी उक्त नगर के रईस जैन धर्मावलम्बी सेठ फूलचन्द जी ने कहा कि मत विषय पर वार्त्ता होनी चाहिये जिस का मत ठीक और सनातन निकले द्वितीय पक्ष वाला उसी का ग्रहण करे (स्वा० भा०) जी के साथ फूलचन्दने और उक्त स्वामी जी ने परस्पर प्रतिज्ञा की कि जिस का पक्ष गिर जावे वह द्वितीय पक्ष को स्वीकार करे। तब स्वा० भा० जी ने कहा कि तुम्हारी ओर से जो कोई शास्त्रार्थ करने वाला हो उस को बुला ओ इस पर सेठ फूलचन्द जी ने पं० पन्नालाल जैनधर्मी को बुलाया वे किसी विशेष कारण से न आये तब यह वात निश्चित हुई कि प्रथम चैत्रसुदि ३ से ८ तक मतविषय पर आर्य और जैनियों का शास्त्रार्थ हो। इस वात का लेखभी समाचार पत्रों में छप गया था और यह वात सम्पूर्ण हिन्दुस्तान में प्रकट हो गई दोनों पक्ष वालों ने अपने २ पक्ष के पण्डितों को वुलाना प्रारम्भ किया। आर्य्यों की ओर से शास्त्रार्थ करने वाले पं० चैत्रसुदि द्वितीया तक आगए परन्तु जैनपक्ष के पण्डित

द्वितीया को नहीं आये। आर्य्यों की ओर से द्वितीया के दिन जब पण्डित लोग आ गये तब सर्व सम्मति के अनुसार पं० गंगाधर जी उपदेशक आर्य्य-समाज जसवन्त नगर ने सेठ फूलचन्द जी से जाकर कहा कि शास्त्रार्थ कल तृतीया से प्रारम्भ होना चाहिये जैसा कि सर्वत्र प्रसिद्ध हो चुका है इस लिये ( पहिले से ) आज ही शास्त्रार्थ के नियम और विषय नियत हो जाने चाहिये जिस से शास्त्रार्थ होते समय कालात्यय न हो इस पर उक्त सेठ जी ने उत्तर दिया कि हमारे पं० लोग तृतीया को आजावें गे उसी समय सब नियमादि हो जावें गे। जब जैन पं० द्वितीया की रात को आगये तो उसी समय में समाज के मन्त्री और उक्त पं० गंगाधर जी ने फिर जाकर सेठ जी से कहा कि शास्त्रार्थ के नियम बँधजाने चाहिये तथा प्रबन्धकर्त्ता और सभापति भी नियत हो जाने चाहिये जिस से शास्त्रार्थ के समय में किसी प्रकार की गड़बड़ न हो तब उन्हों ने यह कहाकि ये सब बातें सभा में इकट्ठे होकर कर लेवेंगे। इस पर बहुत कहने सुननेसे दोनों पक्ष की ओर से दो २ प्रबन्धकर्त्ता नियत किये गये आर्य्यों की ओर से सभापति आर्य्यसमाज फ़िरोज़ाबाद श्रीमान् चतुर्वेदी कमलापति जी और पण्डित गंगाधर जी और जैनियों की ओर से लाला मञ्जूलाल साहब तथा लाला प्यारेलाल साहब नियत हुए फिर एक पंचम पुरुष सरपंच सभापति के लिये कहा गया वहपुरुष सरकारी ओहदेदार वकील आदि हो वा शहर का कोई प्रतिष्ठित रईस हो वा कोई ज़मीदार हो चाहे किसी मज़हब का क्यों न हो उस को दोनों पक्ष वाले निष्पक्षपाती धर्मात्मा समझ के स्वीकार करें। वह सभापति शास्त्रार्थ के नियम और विषयों पर दोनों पक्ष के शास्त्रार्थ कर्त्ताओं के हस्ताक्षर करा के अपने पास रक्खे जो कोई नियम वा विषय से चलायमान हो उस को यथोचित रोके। इस पर सेठ फूलचन्द जीने कहा कि सभापति और नियमादि सब प्रातःकाल नियत कर लिये जावेंगे और शास्त्रार्थ का समय

भी उसी समय नियत कर दिया जायगा। मंत्री और पं० गंगाधर जी सब को धन्यवाद देकर अपने स्थान को चले आये और आये हुए आर्य पं० जनों से निवेदन किया कि उन्हों ने प्रातः काल शास्त्रार्थ के नियम पंच और विषय स्थिर करने के लिये कहा है सबकी सम्मति हुई कि प्रातः काल ही सही। तब प्रातः काल सेठ जी साहब ने रात्रि की बातों पर कुछ ध्यान और प्रबन्ध न किया। अर्थात् ऐसा भुला दिया कि जानो स्वप्न हुआ था प्रातःकाल और का और ही ठाठ रचमारा कि एक पत्र संस्कृत का ( जिसमें किसी के हस्ताक्षर भी नहींथे) लिख भेजा। इस पर मंत्री ने एक पत्र उर्दू जबान में लिखा कि आप कृपाकर यह लिख भेजिये कि यह पत्र आप का ही है ?। इसपर सेठ जी साहब के अनुयायी पण्डित आदि बहुत लाल ताते हुए और कहा कि हम को म्लेच्छभाषा क्यों लिख भेजी। इसपर मंत्री और पं० गंगाधर जी त्रिपाठी पुनः सेठजी के पास गये और कहा कि आपने पञ्चम प्रबन्धकर्त्ता पुरुष और नियमों का कुछ प्रबन्ध अभीतक न किया तब उन्हों ने उस पत्र पर पं० छेदालाल के हस्ताक्षर करा दिये और उत्तर दिया कि नियम और पंचमपुरुष का सब निश्चय पत्रों से हो जायगा आप पत्र का उत्तर दीजियेमन्त्रीने फिर भी निवेदन किया कि ऐसी बातों के निश्चयार्थ पत्रों की लिखा पढी करने की आवश्यकता नहीं किन्तु दोनों पक्ष के भद्रपुरुष मिलकर मकान नियम और जिनविषयों पर शास्त्रार्थ हों निश्चय करलेवें उन्हों ने मेरे कथन को सुना न सुना कर यही जवाब दिया कि आप पत्र का उत्तर दीजिये मंत्री ने कहा बहुत अच्छा परन्तु यह काम इस रीति से कदापि अच्छा न होगा मंत्री ने अपनी पण्डितमण्डली को वह उक्त संस्कृत का पत्र हस्ताक्षर कराया हुआ उत्तर देने को दिया इस पत्र के उत्तर की शीघ्रता करने में उन का अभिप्राय यह था कि हमने जो अपनी ओर से दाम देकर पण्डितों को भाड़े का टट्टू

बनाया है आर्य्य लोग इस संस्कृत के पत्र का उत्तर नहीं दे सकते हैं इसलिये मिलकर प्रबन्ध करना चाहते हैं और जैनियों का मुख्य भीतरी आशय यह था कि इस प्रकार पत्र भेजने करने में ही कुछ समय व्यतीत हो जबतक कोई और कारण खड़ा हो जायगा तो शास्त्रार्थ होना बचा रहै और आर्य्यों का अभिप्राय था कि साधारण बातों के लिये पत्र व्यवहार से कालक्षेप न हो और मुख्य शास्त्रार्थ का आरम्भ शीघ्र होवे।

वह जैनियों का प्रथम संस्कृत पत्र यह है

यथा ( श्रीः )

श्रीयदार्य्यसमाजसभ्यैः फिरोजाबादनगरस्थजैनधर्मिकृतनत्युत्तरमदोऽवगन्तव्यम्।

शराब्ध्यङ्के द्व्यब्दीय प्रथमचैत्रशुक्लपक्षगुर्वन्विततृतीयायां शास्त्रार्थो भविष्यतीति तत्र २ भवद्भिरघोषितम्मुद्रितं च अतस्स पाङ्क्तघण्टाध्वननतः पाथोऽधिघण्टाध्वननावध्यद्यैव कर्त्तव्यः परन्तु शास्त्रार्थपदशक्यस्य शास्त्रीयवाक्यतात्पर्य्यावबोधनिर्णायकतया शास्त्राणां संस्कृतरूपत्वेन च परस्परसंस्कृतालापपूर्वक एव शास्त्रार्थः कर्त्तव्य इत्यस्मदीयेप्सा—शास्त्रार्थानन्तरं शास्त्रार्थविषयः संस्कृतेभाषायां च जगद्वैदित्यन्वेयः। शास्त्रार्थापेक्षितजयाजयनिर्णेतृमध्यस्थविवेचनं समक्षतः परस्पराभिलाषातो वानुष्ठेयः—एतावतैवालमल्पाङ्कनतोऽप्यभिप्रायावगन्तृज्ञेषु।

संवत् १९४५ प्रथम चैत्रशुक्ल ३ गुरुवारे

भवत्स्नेहिनः फीरोजाबादस्था जैनधर्मावलम्बिनः नियतसमयात्पूर्वंपत्रोत्तराभिलाषिणश्च—हः छेदालालजैन

भाषार्थ—श्रीमान् आर्य्यसमाज के सभ्यों को फीरोजाबाद नगरस्थजैनधर्मवालों ने किये नमस्कार के पश्चात् यह जानना चाहिये कि संवत् १९४५ के प्रथमचैत्र शुक्लपक्ष तृतीया बृहस्पतिवार को शास्त्रार्थ होगा इस प्रकार उन २ शहर आदि में आप लोगों ने कहा और छपाया

है इस से वह शास्त्रार्थ १० बजेसे ४ बजेतक आजही करलेना चाहिये परन्तु शास्त्रार्थपद का जो अभिप्राय है वह शास्त्रसम्बन्धी वाक्यों से निकले तात्पर्य्य के बोध का निश्चय कराने वाला होने और शास्त्रों के संस्कृत रूप होने से आपस में संस्कृत भाषण पूर्वक शास्त्रार्थ करना चाहिये यह हमारी इच्छा है शास्त्रार्थ के पश्चात् उस का विषय संस्कृत में और भाषा में अनुवाद करा के जगत् को विदित कराना चाहिये जय पराजय का निश्चय करने वाला एक मध्यस्थ विद्वान् शास्त्रार्थ में अपेक्षित है उस का विवेचन सामने मिलकर वा परस्पर की इच्छा से होना चाहिये । इस थोड़े ही लेख से भी अभिप्राय जान ने वालों में उत्तम ज्ञाताओं में समाप्ति है ।

समीक्षा—सब महाशयों को ध्यान रखना चाहिये कि पूर्वोक्त जैन धर्मियों का संस्कृत पत्र कैसा है इस में शब्द अर्थ और सम्बन्ध की कहां २ अशुद्धि हैं सो यह पत्र हमारे भ्रातृवर्गस्थ पं० जियालाल तथा पं० मिहिर चन्द्र जी की सहायता से लिखा हुआ है क्योंकि इस का पूर्ण अनुमान इस से हुआ कि जैनों के पं० छेदालालादि ने जो पत्र सभा में सब के समक्ष लिखे ( जिन में मिहर चन्द्रादि की सहायता नहीं ले सके ) हैं उन में इस से बहुत अधिक अशुद्धियां हैं । अर्थरूप अशुद्धियां तो उन के भाषार्थ से ज्ञात हो जावेंगी (शराब्ध्यङ्के द्वद्वीय) यहां (ङ्कन्द्व) ऐसा चाहिये अस्तुछोटी २ बातों पर ध्यान न दे कर बड़ी अशुद्धि देखिये ( मध्यस्थ विवेचनं ० ० ० वा नुष्ठेयः ) विवेचनं नपुंसक लिङ्ग का विशेषण अनुष्ठेयः पुल्लिङ्ग के साथ किया है संस्कृतज्ञ लोगों के सामने यह अशुद्धि छोटी नहीं है । इस से यह अनुमान होता है कि यदि धनादि के लोभ वश होकर नास्तिक पक्ष की सहायता न करते तो पं० जियालालादि से ऐसी अशुद्धि होनी सम्भव नहीं ईश्वरविमुखों को सहायता देने से इन पर अन्तर्यामी ईश्वर की अप्रसन्नता हुई जिस से उन की बुद्धि स्वस्थ न रही । आस्तिक जन अपने सब काम ईश्वर की सहायता से करते हैं॥ इस उक्त संस्कृत पत्र के उत्तर में आर्य्यसमाज का संस्कृत पत्र ही द्वारा उत्तर

ओ३म्

## श्रीमज्जैनधर्मावलम्बिषु ॥

भवतां पत्रं समागतं रात्रौ यन्निर्णीतं तस्मिन् विषये किमपि न लिखितं, शास्त्रार्थप्रबन्धकर्त्तारः पञ्च सज्जनाः पूर्वं नियोजनीयाः पश्चात्स्थानं निर्णेतव्यं यत्र शास्त्रार्थः स्यादिति । ततो यैर्नियमैः शास्त्रार्थः स्यात्तेऽपि निश्चेतव्याः । यत्र २ विषये शास्त्रार्थेन भवितव्यं सोऽपि लेख्यएव ।

हस्ताक्षराणि गंगारामवर्म्मणः
संवत् १९४५ चैत्रशु० ३ फीरोजाबादस्थार्य्यसमाजामात्यस्य

भाषार्थ—श्रीमान् जैनधर्मावलम्बियोग्य—पत्र आपका आया रातको जो निश्चय हुआथा उस विषय में आपने कुछ नहीं लिखा । पहिले शास्त्रार्थ के प्रबन्धकर्त्ता पांच सज्जन पुरुष नियुक्त करने चाहिये इस के पश्चात् जहां शास्त्रार्थ हो उस स्थान का निश्चय करना चाहिये इस के अनन्तर जिन नियमों के अनुकूल शास्त्रार्थ हो उनका निश्चय करना योग्य है जिस २ विषय में शास्त्रार्थ हो वह भी लिखना चाहिये ।

इस पत्र के जाने पर जैनियोंका द्वितीय पत्र जो संस्कृत में आया वह यह है—:

## श्रीमदार्यमतानुयायिनः
## भवदीरितं पत्रमुपलब्धम्

शास्त्रार्थसमयः संस्कृतएव भविष्यतीति नियमः । मध्यस्थभवनप्रकारश्च पूर्वपत्रएव लिखितः मञ्जूलालप्यारेलालौप्रबन्धकर्त्तारौ जैनपाठशालास्थानं च हस्ताक्षराणिकारयितुमागतेभ्यो गंगारामवर्म्मभ्योऽर्वाणि विषयनिर्णयश्च शास्त्रार्थकाले भविष्यति यतो वयं यूयञ्च न दूरस्थाः परन्तु समयनियममध्यस्थानां-लिखितानामप्युत्तरं भवद्भिर्नालेखि । शास्त्रार्थलिखितसमयंमतीत्यपत्रोत्तरप्रदाने किं कारणम् ।

संवृत् १९४५ १२ बजे दिन के ह: छेदालालजैनधर्मिणः
प्र०चै० शु० ३ वृ

भाषार्थ—श्रीमान् आर्य्यमत के अनुयायि ! आपका भेजा पत्र मिला शास्त्रार्थ का समय वही होगा जो हम पूर्व संस्कृत में लिख चुके हैं और मध्यस्थ होने का प्रकार भी पूर्व पत्र में लिख चुके हैं । हमारी ओर से मंजूलाल प्यारेलाल प्रवन्धकर्त्ता होंगे । शास्त्रार्थ का स्थान जैन पाठशाला होना चाहिये सो हस्ताक्षर कराने को आये गङ्गाराम वर्मासे कह दियाथा । विषय का निर्णय शास्त्रार्थ होने के समय हो जाय गा क्योंकि हम और तुम दोनों दूर नहीं हैं । परन्तु समय नियम और मध्यस्थ विषयक उत्तर आपने नहीं लिखा । शास्त्रार्थ का समय जो १० वजे का लिखा था उस के पश्चात् उत्तर देने में क्या कारण है ? ॥

इस पर आर्य्य समाज की ओर से उत्तर ( संस्कृतहीमें )

ओ३म्

मावन्मारजित्कृन्तान्तसदसदुदन्तालब्धगरिष्ठवरिष्ठाः

तत्रभवतां पत्रमातुङ्गितम् । श्रुतार्थानिहाः पूर्वभाविनियमेतरेतरीररीकृता-नन्तरं वादिप्रतिवादिभ्यां समसातजनने चोरीकर्त्तव्यः । जयाजयनिर्णेता कश्चिदपि भवितकुं नार्हतक्रि कस्यचित्सार्वभौमसर्वपरीक्षकाधिगतयाथातथ्यार्थस्य पक्षद्वयवकिवेचनसामर्थ्याधिष्ठितत्वाभावान् । धादिप्रतिवादिनोर्लेखनद्वारास्पष्टीकृतो विषयएव जयाजयसूचको भविष्यतीति मन्यध्वम् । यच्चोक्तं शास्त्रार्थकालएव विषयो निर्णेयइति तन्न कुतः सति कुड्ये चित्रं भवतीतिवत् पूर्वमेव विषयो निर्णेतव्यः । यच्चोल्लिखितं शास्त्रार्थसमयमतीत्योत्तरप्रदाने किं कारणमिति तत्त्वस्माभिरङ्गीकृतमन्तरेणात्ययनं वक्तुमशक्यम् ।

प्र० चै० शु० ३ सं० ४५ ह: गङ्गारामस्य

भाषार्थ— श्रीमान् सहनशील सत्यासत्य को प्राप्त होने वाले महाजनोंमें श्रेष्ठ जैनधर्मावलम्बियो !

आप का पत्र आया—शास्त्रार्थ का समय पूर्व होने वाले नियम परस्पर स्वीकृत हो जाने के पश्चात् दोनों पक्षवालों की सम्मति से स्वीकार करना चाहिये जय पराजय का निश्चय कर्ता कोई निज मनुष्य

नहीं हो सकता। कोई सब पृथिवी पर सर्वोपरि शास्त्री सत्य वक्ता पक्षपात-रहित यथार्थभाव का ज्ञाता दोनों पक्ष का विवेचन करने में समर्थ अधिष्ठाता हो वह मध्यस्थ हो सके सो सर्व गुणाकर पुरुष का मिलना प्रायः असम्भव होनेसे मध्यस्थ होना आधुनिक समय पर दुर्लभ है इस लिये वादि प्रतिवादि के लेखद्वारा स्पष्ट किया हुआ विषयही जय पराजय का सूचक हो जाय गा अर्थात् उस लेख से अपनी २ बुद्धि के अनुसार दोनों पक्ष में बलाबल समझ लेंगे। और जो आपने कहा कि शास्त्रार्थ होते समय विषय का निश्चय करलें गे सो मेरी अल्प बुद्धि से ठीक नहीं क्योंकि जबतक भित्ति (दिवार) न बन जावे तबतक उसपर चित्र विचित्र चिन्ह धरना बन नहीं सकता इसी प्रकार पहिले विषय का निश्चय कर लिया जाय तब उस पर शास्त्रार्थ का आरम्भ होसक्ता है। और जो लिखा कि शास्त्रार्थ का समय होजाने बाद उत्तर देने में क्या कारण है सो जब केवल अपने पक्ष की सम्मति से तुम लोगों ने नियत किया और हमलोगों की उस पर कुछ सम्मति न हुई तो (इक तर्फी डिगरी हुई) हमारा पत्रोत्तर देना काल व्यतीत कर हुआ यह तुम्हारा कहना ठीक नहीं है।

इस पर जैनियों का जो तृतीय पत्र आया वह यह है कि॥

## श्रीमदार्यमतानुसारिणः

द्वितीयपत्रङ्घण्टात्रयकालात्ययउपलब्धम्

भवद्भिर्जयाजयनिर्णेतृमध्यस्थासम्भवोऽभाणि—लेखद्वारा जयाजयस्पष्टताऽङ्गीकृता शास्त्रार्थसमयात्पूर्वम्विषयनिर्णयश्चापेक्ष्यते शास्त्रार्थस्थानसमयसंस्कृतभाषाशास्त्रार्थविषयेकिञ्चिदपि नाऽभाषि—यदि विषयनिर्णयोत्तरमेव शास्त्रार्थचिकीर्षा तर्हि समाचारपत्रेषु विषयनिर्णयमन्तरा मुद्रापणङ्किंविचार्य्याकारि मध्यस्थासम्भवे शास्त्रार्थासम्भवः। लेखतः शास्त्रार्थस्य वादिप्रतिवादिनोर्विदेशस्थत्वेऽपि सम्भवेऽत्र तत्तत्समाजमन्त्र्यादीनां सङ्गमकृतेः किं प्रयोजनम्। तथापि यदि शास्त्रार्थचिकीर्षा तर्हि सप्त घण्टा ध्वानिमारभ्यदशघ-

पश्चाच्चनिपर्य्यन्तं जैनपाठशालास्थान आगत्य कर्त्तव्यः विषयोऽप्येतत्पत्रोत्तरे भवद्भिरेव लेख्यः—नोचेदलम्वृथा समयात्ययेन—

सं० १९४५ प्र०चै०शु०३ व ४ बजे                ह० छेदालालजैनधर्मिणः ।

भाषार्थ—श्रीमान् आर्य्य मतानुयायियो ! आप का दूसरा पत्र तीन घण्टा में मिला आपने जयपराजय के निश्चयकर्त्ता मध्यस्थ का होना असम्भव कहा और लेखद्वारा जयपराजय स्पष्टता स्वीकार की और शास्त्रार्थ होने से पहिले विषय का निर्णय चाहते हो ! शास्त्रार्थ का स्थान समय तथा संस्कृत वा भाषामें होने के विषय में कुछ नहीं कहा जो विषय का निश्चय होने पश्चात्ही शास्त्रार्थ करने की इच्छा है तो समाचार पत्रोंमें विषय का निर्णय किये विना क्या विचार के छपाया था (हमारा विचार है कि) मध्यस्थ का होना असम्भव है तो शास्त्रार्थ होना भी असम्भव है लेखद्वारा शास्त्रार्थ तो वादिप्रतिवादी के विदेशस्थ होने में भी हो जाना सम्भव है । फिर उस २ समाज के मन्त्री आदि के यहां एकत्र करने का क्या प्रयोजन था तथापि यदि शास्त्रार्थ करने की इच्छा है तो ७ बजे से १० बजे तक जैनपाठशाला स्थान में आकर करना चाहिये । शास्त्रार्थ का विषय भी इस पत्र के उत्तर में आप ही लिखिये और यह न होतो व्यर्थ समय न खोना चाहिये अर्थात् शास्त्रार्थ का नाम भी न लेना चाहिये ॥

विशेष—सब महाशयों को ध्यान देना चाहिये कि हमारे लेख में और इन में क्या भेद है । हमने लिखाथा कि दोनों पक्षकी सम्मतिसे पहिले नियम स्थिर हो जावें फिर शास्त्रार्थ के समयादि का विचार किया जावे सो नियमों के लिये तो कुछ उत्तर न दिया इस कारण एक तो यह है कि जैनी लोग उस पक्षके अभिप्राय को यथावत् समझे ही नहीं और कदाचित् कुछ समझे भी होंतो शास्त्रार्थ करने से डरते हैं और बखेड़ा करके पीछा छुड़ाया चाहते हैं । शास्त्रार्थ का विषय समाचार पत्रों में छपाया तो उस का अभिप्राय यह कोई सिद्ध नहीं कर

सकता कि विनाही नियम और विषय के शास्त्रार्थ हो जायगा। ऐसा हो तब तो विना कारण के भी कार्य्य हो जाया करे जब कोई कहे कि मैं अमुक समय भोजन बनाऊंगा तो उस पर ऐसा आक्षेप नहीं कर सकते कि भोजन बनाने की प्रतिज्ञा के समय यह क्यों नहीं कहा कि मैं आटा से भोजन बनाऊंगा। इस जैनियों के पत्र में कई अशुद्धि हैं जैसे अभाखि अनाषि आदि अस्थान में प्रयुक्त हैं ( पूर्वम्विषय ) (किम्विचार्य) ( दलम्वृथा ) इत्यादि में परसवर्ण अनुस्वार को मकार लिखना सर्वथा अशुद्ध है क्योंकि ओष्ठ्यवकार के परे परसवर्ण हो सकता है दन्त्योष्ठ्यके परे नहीं होता। इत्यादि अनेक २ अशुद्धियां हैं ॥

इस पर आर्य्यसमाज की ओर से चतुर्थ उत्तर ॥

ओ३म्

## श्रीमत्सौमन्तमतावलम्बिषु

भावत्कपत्रमागतमालोक्येदमुत्तरमाविष्क्रियते शास्त्रार्थस्थानसमय—संस्कृतभाषाविषयकमुत्तरं प्राकृतभाषानिर्मितनियमेष्वाविष्कृतमस्माभिः। समाचारपत्रेषु विषयनिर्णयमन्तरेणैव शास्त्रार्थो भवितुमशक्य इत्यत्र किं वाधकं मन्यते भवद्भिः। शास्त्रार्थः सम्मुख एव स्यात्तस्य लेखनं तु सर्वसाधारणोपकारार्थंपरिणामनिष्कर्षणार्थं च कर्त्तव्यमेव। समयश्चभवद्भिर्लिखित एव स्वीक्रियतेऽस्माभिरपि। यदि तत्र भवन्तो वास्तवेन शास्त्रार्थं चिकीर्षन्ति तर्हि मुहुर्मुहुः पत्रगमनागमनेन किमपि प्रयोजनं नास्ति किन्त्वस्मल्लिखितशास्त्रार्थविषयान्प्राकृतभाषानिर्मितनियमांश्च स्वीकुर्वन्तु यदि काचिद्विप्रतिपत्तिःस्यात्तदाभिमतविषयनियमांल्लिखित्वा प्रेरयन्तु। अद्यतु भवन्नियमितकाले शास्त्रार्थो भवितुमशक्यः। यतः कालादारभ्यसायं प्रातर्वाश्वो भविता स लेख्यो भवद्भिर्यतः पूर्वं वयमपि जानीयामेति शम् ॥

ह: गंगारामस्य ४॥ वजे

भाषार्थ—श्रीमान् जैन धर्मियोंके समीप निवेदन—

आप का पत्र आया उस का उत्तर दिया जाता है—शास्त्रार्थ का स्थान समय और संस्कृत वा भाषा में होने के विषयक उत्तर भा

षा में बनाये नियमों में हैं सो आप के पास भेजे जाते हैं। समाचार पत्रों में हम लोगों ने ऐसा कहां छपाया है कि विषय निश्चय किये विना शास्त्रार्थ होगा विषय का निश्चय हुए विना शास्त्रार्थ होना ही अशक्य है इस में क्या आप कुछ वाधक समझते हो? ॥ शास्त्रार्थ सम्मुख ही होना चाहिये उस का लिखा जाना सर्वसाधारण के उपकारार्थ और परिणाम निकालने के लिये है । आपने जो ७ बजे से १० बजे तक समय लिखा उस को हम लोग भी स्वीकार करते हैं॥

यदि आप लोग वस्तुतः शास्त्रार्थ किया चाहते हो तो बार २ पत्रों के आने जाने से क्या प्रयोजन है ?। किन्तु हमारे लिखे शास्त्रार्थ के विषय और भाषा में बनाये नियमों को स्वीकार कीजिये यदि कुछ विरुद्ध समझो तो अपने अभिमत विषय और नियमों को लिख कर भेजो। आज तो आप के नियत किये समय में शास्त्रार्थ होना अशक्य है पर कल प्रातःकाल वा सायंकाल जब से जब तक होना चाहिये सो आप लिखिये जिस से हम लोग भी पहिले से जानलें और उद्यत रहें।

इस उक्त पत्र के साथ शास्त्रार्थ के निम्न लिखत नियम और विषय जैनियों के पास भेजे गये थे

१—शास्त्रार्थ में पांच पुरुष प्रवन्धकर्त्ता होने चाहिये दो २ उभय पक्ष की ओर से रहें जिन को अपने २ पक्ष वाले नियत करें एक प्रवन्धकर्त्ता सभापति मध्यस्थ हो जिस को दोनों पक्ष वाले सम्मति कर नियत करें॥

२—शास्त्रार्थ किसी मध्यस्थ के स्थान में वा सरकारी स्थान में होवे अथवा अन्यत्र जिस को उभय पक्ष स्वीकार करे॥

३—शास्त्रार्थ में दोनों पक्ष के बराबर मनुष्य होवें किन्तु सर्वसाधारण मनुष्य न आने पावें

४—दोनों पक्ष वाले शास्त्रार्थ का विषय आरम्भ से पहिले अपनी २ ओर से लिख के एक दूसरे के हस्ताक्षर कराकर सभापति के पास रक्खें

५—सभा में एक बार में एक ही वादी वा प्रतिवादी बोले अन्य कोई किसी के बीच में न बोलने पावे

६— प्रश्न के लिये जितना समय रहे उस से चौगुना समय उत्तर दाता को मिले

७—अपनी २ पक्ष की ओर से अधिक से अधिक पांच २ मनुष्य शास्त्रार्थ के लिये नियत करें

८—जो २ विषय शास्त्रार्थ के लिये नियत हो उस से विरुद्ध पक्ष पर कुछ भी विषय बीच में न छेड़ा जावे

९—यह शास्त्रार्थ अक्षर २ यथावत् तीन प्रति में लिखा जावे दो प्रति दोनों पक्ष की ओर से और एक सभापति की ओर से लिखी जावे। उन सब प्रतियों पर प्रश्न वा उत्तर दाता के तथा सभापति के हस्ताक्षर बीच २ होते जावें

१०—शास्त्रार्थ दोनों पक्ष वालों की सम्मत्यनुसार संस्कृत में ही हो पर प्रश्न वा उत्तर लिखाने पश्चात् उस का आशय नागरी भाषा में अनुवाद कर सभा के सब मनुष्यों को सुना दिया जाया करे

११— एक साथ में एक प्रश्न ही हो सकेगा उस पर उत्तर प्रत्युत्तर पांच बार वा दश बार से अधिक न होना चाहिये ॥

१२—संस्कृत की अशुद्धि शुद्धि पर कुछ विचार आपड़े तो जिस शास्त्र के अनुसार निश्चय किया जावे उस को प्रथम नियत कर लेवें ॥

१३—शास्त्रार्थ जैन धर्मियों की इच्छानुसार दिन में वा रात्रि में हो पर चार घंण्टे वाद उठने पर किसी पक्ष का पराजय न समझा जावेगा अर्थात् प्रति दिन चार घंटा से अधिक न होना चाहिये ॥

१४—उभय पक्ष के शास्त्रार्थकर्त्ता पण्डित लोग अपने २ मत को मानते अवश्य हों अर्थात् अन्य मतावलम्बि पुरुष अन्य की ओर से नियत न हो सकेगा ॥

१५—दोनों पक्ष वाले वादी प्रतिवादी प्रश्न वा उत्तर करने के लिये १० मिनट तक परस्पर सम्मति कर सकेंगे ॥

१६—यदि कोई अपने पक्ष के वादी प्रतिवादी को बदला चाहे तो सभापति की आज्ञा से बदल सकेगा । सभापति की आज्ञा विना सभा में कोई अन्य मनुष्य बीच में न बोल सकेगा

## शास्त्रार्थविषय

१—अनन्यकर्तृकायाः सृष्टेः कर्त्ता सनातन ईश्वरः कश्चिदस्ति न वा

२—जीवः कोऽस्ति तस्य चेश्वरेण कः संबन्धः ॥

३—चतुर्विंशतिस्तीर्थंकराः केऽभूवन् किं च तेषां सामर्थ्यम् । कियत् परिमाणानि च तच्छरीराणि

४—जीवरक्षा च क पर्य्यन्तं भवितुं शक्या ॥

५—रथयात्रा काऽस्ति किमर्थं च कर्त्तव्या ॥

६—अतस्मिंस्तद्बुद्धिर्मिथ्याज्ञानं तत्वज्ञानं वेति ? ॥

१—भाषार्थ—जिस का एक सर्वोपरि से भिन्न कर्त्ता नहीं हो सकता ऐसी सृष्टि का कर्त्ता सनातन ईश्वर कोई है वा नहीं ? ॥

२—जीव कौन है और उसका ईश्वर के साथ क्या सम्बन्ध है ! ॥

३—चौवीश तीर्थंकर कौन हुए उन का क्या २ सामर्थ्य था ? । और कितने २ बड़े उन के शरीर थे ?

४—जीव रक्षा कहां तक हो सकती है ?

५—रथयात्रा क्या है और किस लिये करनी चाहिये ? ।

६—और को और समझना मिथ्या ज्ञान है वा तत्वज्ञान ?

इस पर जैनियों का जो पत्र आया वह यह है ॥

## श्रीमदार्य्यमतानुयायिनः !

समक्षतो लेखनेन च प्रबन्धकर्त्रादिनिर्णयेऽपि यूयन्नायाताः शास्त्रार्थनियतसमयद्वयात्ययनञ्च कृतम्—इदानीं दशघण्टा ध्वनिता अतो यूयं शास्त्रार्थङ्कर्त्तुमसमर्था इत्यनुमितामित्यलम्

संवत् १९४५ प्र० चै० शु० ३ वृ १० वजे　　　　ह: छेदालालजैनधर्मिणः

भाषार्थ—श्रीमान् आर्य्यमतानुयायियो ! सामने और लिखने द्वारा भी प्रवन्धकर्त्ता आदि का निश्चय हो जाने पर भी तुम नहीं आये शास्त्रार्थ के नियत किये दो समय भी टाल दिये अब दश बज गये इस से तुम लोग शास्त्रार्थ करने में असमर्थ हो यह अनुमान है ॥

विशेष—इस से पहिले जो पत्र भेजा उस के साथ शास्त्रार्थ के नियम और विषय लेकर मंत्री और श्रीचतुर्वेदी कमलापति जी सभापति सेठ फूलचन्द जी के पास इस अभिप्राय से गये कि पत्रों द्वारा नियमादि शीघ्र निश्चय होने कठिन हैं और ऐसा ही झगड़ा पड़ा रहा तो कल ता० १६ को भी शास्त्रार्थ न हो सकेगा इस लिये सामने नियमों का निश्चय शीघ्र होकर कल से शास्त्रार्थ होने लगे। मंत्रीने सेठ जी से कहा कि आप इन नियमों और विषयों को देख सुन कर सम्मति कर लीजिये इस पर भी उन के सहकारी लोगों ने यही उत्तर दिया कि सब बातों का निश्चय पत्र द्वारा कीजिये। इस पर मंत्री आदि ने बहुत कुछ कहा पर उन्हों ने सिवाय लवड़ धों २ के प्रवन्ध की बात एक भी नहीं माना इस के पश्चात् मंत्री आदि चले आये और नियम जो लेगयेथे उन को पत्र द्वारा भेजे उस का उन्हों ने कुछ उत्तर न दिया और एक पत्र ( पूर्वोक्त ) फिर लिख मारा जिस का हमारे पत्र से कुछ संवन्ध नहीं हमने कुछ लिखा उन्हों ने उत्तर कुछ और ही दिया ( आम्रान् पृष्टः कोविदारानाचष्टे ) इस उक्त पत्र में लिखते हैं कि " प्रवन्ध कर्तादि का निश्चय हो चुका तो भी तुम नहीं आये" क्या हम लोग इन के नौकर हैं जो इन के बुलाने मात्र से इन के घर पर शास्त्रार्थ के लिये चले जाते और प्रवन्ध कर्तादि का निश्चय कहां हो चुकाथा? क्या मिथ्या लिखते लज्जा नहीं आई ? शास्त्रार्थ के मूल कारण नियमों पर तो अभी झगड़ा ही हो रहा है। विना ही नियमों के शास्त्रार्थ का समय अपने मन माना लिख भेजा क्या तुम्हारा लिखा समय राजाज्ञा के तुल्य था जिस को

दबाव डाला कि पत्र और विज्ञापनों से भी शास्त्रार्थ करने को समर्थ न हुए फिर ये किस बल से शास्त्रार्थ करते जैनमतावलम्बियों ने शास्त्रार्थ फ़ीरोज़ाबाद जो छपवाया है उस को शास्त्रार्थ द्रष्टा सज्जन लोग तो अवश्य २ ही सत् असत् को जान गये होंगे किन्तु मैं अपनी अल्पबुद्ध्यनुसार सर्व के ज्ञातार्थ प्रमाद से जो उन्हों ने विपर्य्यय छपवाया है उस को प्रगट करता हूं क्योंकि—

दोहा

अति संघर्षण करे जो कोई। अनल प्रगट चन्दन तें होई॥

## जैनियों का प्रमाद प्रमाद प्रमाद

### प्रथम प्रमाद

श्री स्वामि भास्करानन्द जी के विषय में जो छपवाया है यह उन का अति ही प्रमाद है स्वामि भास्करानन्द यहां से जब पधारे तब पं० पन्नालाल का पत्र इस आशय का आगया कि मैं इस समय नहीं आ सकता मेरे पैर में फोड़ा है जब पन्नालाल ने फोड़े का मिस किया तब सेठ साहब ने चतुर्वेदी कमलापति साहब और उक्त स्वामि जी से यह कहा कि अब हमारा तुम्हारा शास्त्रार्थ मतविषय का मेले पर यानी ता० १५ मार्च सन् १८८८ ई० से अवश्य होगा इस को सर्व सज्जन भले प्रकार जानते हैं कि जब पन्नालाल न आये तो भी स्वामी भास्करानन्द जी ने १७ फरवरी को अपने व्याख्यान में यह कहा कि यदि अब भी कोई प्रतिष्ठित जैनी यह कहे कि हम कल या ता० १८ फ़र्वरी सन् १८८८ ई० को पं० पन्नालाल को अवश्य २ बुला लेंगे तो मैं कदापि बांकी पुर के शास्त्रार्थ में नहीं जाऊं गा चाहे मेरे पहुंचने के लिये वहां से तार आही गया है इस को किसी जैनी ने कल के लिये यानी ता० १८ फ़र्वरी को स्वीकृत नहीं किया और सेठ फूलचंद साहब ने यही कहा कि मेले पर हमारे पं०लोग अवश्य आवें गे सज्जनो जब सेठ

साहब ने किसी तरह से उस समय शास्त्रार्थ करना स्वीकृत न किया तब स्वामिभास्करानंद सरस्वती जी बांकीपुर को पधारे।

## २—प्रमाद

इन के पत्रों के उत्तर ठीक २ समय पर पहुंचते रहे यह लिखना भी प्रमाद से असत्य है वल्कि आर्य्य पुरुषों के दो पत्रों का तो जैनी महाशयों ने उत्तर भी नहीं दिया और जैनियों ने किसी पत्र का उत्तर भी ठीक २ भले प्रकार नहीं दिया कुछ का कुछ उत्तर देते रहे यह बात भी सर्व सज्जनों को विदित है

## ३—प्रमाद

पंडित भीमसेन शर्मा जी और सेठ फूलचंद साहब में जो नियम नियत हो गये थे उन के सिवाय कुछ भी न्यूनाधिक नहीं हुए यह लिखना जैनियों का सर्वथा व्यर्थ है इन के लेख ही से इन का झूठ यानी मिथ्याभाषण सिद्ध होता है क्योंकि जब ये यह लिखते हैं कि न्यूनाधिक कर दिये थे सज्जनो ध्यान से देखिये कि यह इनकी कैसी प्रपंचयुक्त वार्त्ता है मानो जो न्यून हो गये थे उन को बढ़ा के और जो अधिक हो गये थे उन को दूर करके नियम क्यों न माने और यह लिखा है कि पं० भीमसेन शर्म्मा अपने धर्म से कह देवें येही नियम ठहरे थे यह लिखना और भी जो उक्त पं० जी के विषय में लिखा है बिलकुल असत्य ही है इस को सम्पूर्ण द्रष्टा शास्त्रार्थ सज्जन लोग भले प्रकार जानते हैं भो विद्वज्जनो इन का पूर्ण सिद्धान्त नियमों का न मानना ही इन के लेख से सिद्ध होता है जब अनियम कार्य करना ही जैनी महाशयों को प्रिय लगता है तो इन के बीच में शास्त्रज्ञता का गंध मेरी भी अल्पबुद्धि के अनुसार कोई विद्वान् नहीं कह सकता देखो नियम ही से सम्पूर्ण कार्य संसार के होते हैं अनियम से कोई भी नहीं होता है फिर अनियम कार्य कैसे हो सकता है जब जैनी पं० शास्त्रार्थ के साधारण नियमों का

होना मुख्य नहीं समझते तो शास्त्रार्थ करने की योग्यता इन में कोई विद्वज्जन कब अनुमान कर सकता है जब जैनियों की इच्छानुसार आर्य्य पुरुषों ने पंच और सिरपंच स्थान स्वीकार किया फिर किस प्रकार से आर्य पुरुषों का हठ इच्छानुसार नियम नियत होने का सिद्ध हो सकता है ? ॥

## ४—प्रमाद

मध्यस्थ के विषय में हम जैनियों का अत्यन्त ही प्रमाद प्रगट करते हैं कि जिन में शास्त्रार्थ और सभ्यता का व्यवहार किंचित् भी प्रगट नहीं जान पड़ता है आधुनिक आर्य और जैनयों के विद्वानों से भिन्न मतावलम्बी मध्यस्थ हो इस लेख से और भी अल्पज्ञता जैनी महाशयों की प्रगट होती है कि शास्त्रार्थ के प्रकार से होता है और उस के विशेष २ नियम सर्वोत्तम क्या है पं० भीमसेन शर्म्मा जी ने यह कदापि नहीं कहा कि हमारे सर्व विरोधी हैं और सत् असत् का निर्णय करने वाला कोई नहीं है ऐसा अनर्थरूप लेख लिखना जैनी महाशयों की ही योग्यता है क्या आज आर्य जैन मुसल्मान ईसाइयों के अनेक सम्प्रदाय हैं इन में एक महाशय से पूछा जाय या सर्व से पूछ के जो सिद्धान्त निश्चय किया जाय तो कौन श्रेष्ठ होगा देखो श्रीमती महारानी विक्टोरिया आज कमेटी यानी बहु सम्मति पर ही सर्व कार्य करती हैं ऐसे ही पं० भीमसेन शर्म्मा का यह कथन था कि हमारे तुम्हारे लेखों को देख कर सर्व जगत् और सर्व विद्वान् जयाजय जान सकते हैं ऐसे मध्यस्थ की कुछ इस शास्त्रार्थ में आवश्यकता नहीं है ऐसे मध्यस्थ की आवश्यकता जैनी महाशय समझते हैं तो मेरी अल्प बुद्धि के अनुसार शास्त्रार्थ करना वृथा था उसी मध्यस्थ से ही पूछ लिया जाता कि किन का सिद्धांत ठीक और मत प्राचीन है विद्या हीन जैनियों का अपने दुराग्रह और अपना कपोल कल्पित जाल कटने के भय से यही आशय इन के लेख से सिद्ध होता है कि शास्त्रार्थ न हो जैनियों की मंदता

देखिये कि ये आधुनिक दयानंदमतावलम्बी लिखना क्या इन को लज्जा नहीं आती है यदि ऐसे ही पं० थे तो इन शब्दों को सभा में क्यों नहीं सिद्ध किया जब पं० भीमसेन शर्म्मा जी ने यह कहाथा के अगर तुम वेद को कपोलकल्पित आधुनिक आर्य और दयानंदमतीय सिद्ध करदो तो हमारा तुम्हारा इसी पर शास्त्रार्थ सही इस कहने पर इन के मुखबंद होगये कुछ उत्तर न दे सके प्रियवरो इन जैनी पं० को सिवाय मिथ्या-प्रलाप के कुछ विशेष नहीं आता सज्जनो! शास्त्रार्थ दो प्रक.र से होता है एक तो मुखद्वारा दूसरा लेखद्वारा लिखित शास्त्रार्थ के जयाजय के ज्ञाता सर्व विद्वान् और सर्व जगत् होता है और मुखद्वारा के शास्त्रार्थ के द्रष्टा वे ही लोग होते हैं जो तत्काल उपस्थित हों मध्यस्थ प्रबन्ध-कर्ताओं का होना अवश्य चाहिये क्योंकि जिस से शास्त्रार्थ समय कोई पक्ष नियम विरुद्ध प्रतिकूल कार्य न करे।

### ५—प्रमाद्र

सज्जन पुरुषो इन का धर्म से ज्यों का त्यों इस पुस्तक के लिखने में प्रमाद और मिथ्याभाषण प्रगट करता हूं एक लघु वात यह है कि पं० पन्नालाल ने शास्त्रार्थ के पर्चों में अपना नाम अनुस्वार लगा कर कई पर्चों पर लिखा था इस को सर्व सज्जन शास्त्रार्थ द्रष्टा भले प्रकार जानते हैं यदि किसी महाशय को प्रतीत न हो तो मैं पं० पन्नालाल के लेखों को दृष्टिगोचर करा सकता हूं फिर ज्यों के त्यों धर्म पूर्वक लेख कोई भी जैनी और जैन पं० सिद्ध कर सकता है क्या मिथ्याभाषण को ही जैनी पंडितों ने धर्म समझ लिया है इन का इस विषय में सम्पूर्ण लेख मिथ्याभाषण और पक्षपात की अनेक व्याधियों से अभिग्रस्त है

### ६—प्रमाद

जैनी पडितों को व्याकरण का पूर्ण बोध न होने से उन्हों ने अपने पर्चों में विशेष अशुद्धियां कीं और आर्य पं०ने अपने प्रत्येक पत्र में इन की

अशुद्धियों की गणना प्रगट की और सभा में पं० भीमसेन शर्म्मा जी ने यह भी कहा कि जैनी पं० यह कहैं कि ये अशुद्धियां हैं या पीछे शुद्धि बना लें तो इसी समय हम अशुद्धियों को जैनी पं० के सन्मुख व्याकरण शास्त्र से सिद्ध कर सकते हैं इस पर व्याकरण शून्य जैनी पं० ने कुछ उत्तर न दिया और शास्त्रार्थ जो छपवाया है उस में लिखते हैं कि आर्य्यों के पत्रों में भी अधिक अशुद्धियां हैं यह लिखना कैसा अज्ञानता से निर्मूल है जैनियों के सम्पूर्ण पत्रों को देख कर सर्व को इन का झूठ और भी अधिक प्रतीत होगा कि जैनी महाशयों ने पत्रों में तो कहीं अशुद्धियों की चर्चा भी नहीं लिखी और न इन के लेख से जो पत्रों में है यह सिद्ध हो कि कोई अशुद्धि है फिर अशुद्धियों के विषय में लिखना सर्वथा व्यर्थ ही है जैनी महाशयों के लेख से यह बात सर्व सज्जनों को विदित होजायगी कि अपनी अशुद्धियों को बना लेना और आर्य्यों के पत्रों में मिथ्या अशुद्धियां प्रगट करना इस एकही लघु बात से सिद्ध है जो मैं पं० पन्नालाल सा० के हस्ताक्षरों के विषय में पूर्व लिख चुका हूं और छठा पत्र तो जैनी महाशयों ने अपने अत्यन्त प्रमाद की प्रबलता से मन माना लिख दिया है सभा में तो इस पत्र को नहीं दिया और न आर्य्यसमाज में भी किसी के हस्तगत हो के भेजा यह बात इन की मिथ्या प्रपंच की नहीं है? जब यह नियम था कि एक २ पत्र दोनों पक्ष वाले एक दूसरे को दे दें फिर छठा पत्र किस प्रकार से जैनियों का अधिक आना कोई विद्वान् कब अनुमान प्रमाण कर सकता है?

### ७ प्रमाद

मैं अपनी अल्प बुद्धि के अनुसार जैनियों के प्रत्येक विषय के लेख को स्थूल बातों में ही प्रमाद प्रगट करता हूं जब इन के लेख से यह सिद्ध है कि हमारे और इन के परस्पर यह बात ठहरी थी कि संस्कृत के लेखानुसार भाषानुवाद करके सभा को सुना दिया करें गे सज्जनो !

ध्यान कीजिये इन लेखों के भाषानुवाद को कि यह संस्कृत का ही अनुबाद है ? उस पर भी यह अधिकता कि प्रमाद से परामर्श का पीछा तो पांच २ या छः २ पृष्ठ तक न छोड़ा कहीं की ईंट कहीं के रोड़े का उदाहरण पूरा दर्शाने लगे और अपने लेखों में विरोधाविरोध का भी ध्यान न रहा सज्जनो ! इन के संस्कृत लेखों पर अच्छे प्रकार ध्यान देना चाहिये कि परामर्श सत्यार्थप्रकाश और सर्वदर्शन संग्रहादि के पृष्ठ और पंक्तियों का लिखना इन के पद्यों के कौन से शब्द के अर्थ से प्रगट होता है यदि यही भाषानुवाद संस्कृत का हो तो अपने संपूर्ण ग्रन्थ और सप्तभंगी न्याय का जैनियों ने पूरा उलथा क्यों न लिख दिया प्रियवर जैनियों तुम्हारे इन झूठ मूठ के लड्डुओं के खाने से क्षुधा न दूर होगी कहीं सत् के सन्मुख असत् और आधुनिक जो जैनमत है वह ठहर सकता है शंकराचार्यादि आचार्यों की सहस्रों फटकारों के लजाये हुए जैन यानी बौद्ध मतावलम्बी हठ और दुराग्रह को अभी तक नहीं छोड़ते पक्षपात की पगड़ी को सिर पर और खींच२ के बांधते ही जाते हैं यह आधुनिक मत तुम्हारा पीछा तभी छोड़े गा जब सत् सनातन वेदधर्म का ग्रहण कर पक्षपात की पगड़ी को खूंटी पर रख सर्वव्यापी सर्वशक्तिमान् का शरण लोगे तभी तुम सच्चे तत्त्वज्ञानी होगे प्रियवर ! इस आधुनिक जैनमत के असत्य ज्ञान को कल्याण कारी समझ क्यों अपना जीवन व्यर्थ गमाते हो

## ८ प्रमाद

जैनियों का पं० ठाकुरप्रसाद जी के विषय में लिखना अति ही असत्य यानी मिथ्या भाषण है ऐसे असत्य लेखों के लिखने में जैन यानी बौद्ध-मतावलम्बियों को लज्जा भी नहीं आती यह न ध्यान दिया कि हमारे मिथ्या लेखों को शास्त्रार्थ द्रष्टा लोग देख कर कितना पश्चात्ताप करें गे और हम को झूठे का दादा ठहरावें गे जो पुरुष एक बात झूठ बोलता

है और उसके छिपाने के लिये १०० बात झूठ यानी असतय भाषण करता है परन्तु असत्य के कारण से अन्त में असतय ही रहता है इस को अच्छी तरह शास्त्रार्थ द्रष्टा लोग जानते हैं कि इन बातों में से एक भी बात शास्त्रार्थ के समय में जैनी पं० ने नहीं की यदि जैनी पं० यह कहें कि पं० ठाकुरप्रसाद आर्य नहीं हैं इस बात को सब सज्जन पुरुष जानते हैं कि पं० ठाकुरप्रसाद जी ने अपने व्याख्यानों में यह कहा था कि जो आर्य न होगा वह तो गैर आर्य होगा मैं सोने के पत्र पर रजिस्टरी करा सकता हूं कि मैं आर्य हूं सज्जनो! देखो यदि आर्य न होते तो आर्यसिद्धान्त के सभासद क्यों होते बड़े पश्चात्ताप का विषय है कि जब समान संख्या दोनों पक्ष के पण्डितों की हैं तो भी पं० ठाकुरप्रसाद जी से क्यों न शास्त्रार्थ किया जब समान समय तक दोनों पक्षों को लिखने और कहने का अधिकार है फिर जैनी महाशयों को क्या भय था यह पं० ठाकुरप्रसाद जी का कथन इस बात पर अपने व्याख्यानों में सर्व के ज्ञातार्थ हुआ जब शास्त्रार्थ करके जैनी पं० पेच में पहुंचे तब बहुत पुरुषों ने यह कहा कि तुम्हारा बड़ा भारी अपवाद इस बात से हुआ जो तुमने पं० ठाकुरप्रसाद से शास्त्रार्थ करना स्वीकृत नहीं किया तब जैन पण्डितों ने उन पुरुषों को यह उत्तर दिया कि पं० ठाकुरप्रसाद आर्य नहीं हैं इस से हम ने उन से शास्त्रार्थ नहीं किया उन पुरुषों ने आकर समाज में कहा जैनियों का सम्पूर्ण लेख इस विषय का अनेक मिथ्या भाषण की व्याधियों से अभिग्रस्त है और जैन यानी बौद्धमतावलम्बियों ने असत्य भाषण ही अपना धर्म समझ रक्खा है इन के धर्म ग्रन्थों का भी यही आशय है कि जैसे कोई वस्तु है और नहीं है और कह भी नहीं सकते कि है या नहीं ऐसे ही असत्य ग्रन्थों के संस्कार प्रवल होने से जैनी महाशयों को मिथ्या भाषण और हठ करने का असाध्य रोग ही होगया है इन के ग्रन्थों में ऐसा असत्यभाषण लिखा है कि विद्वानों को

अत्यन्त ही पश्चात्ताप इन के विद्याहीन आचार्यों पर आता है कि कोई प्रमाण किसी वस्तु का अनुमान करके नहीं लिखा जो मन में आया अप्रमाण लिख मारा जैसे ४८ कोस का जूंआ और ८ कोस का बिच्छू १६ कोस का कलसा ४० अक्षरों में एक एक पुरुष का आयु जो सहस्रों वर्षों का एक वर्ष ऐसे ही अनेक मिथ्याभाषण इन के ग्रन्थों में हैं कि जिन को देख कर बुद्धिमानों को अति ही ग्लानि इस आधुनिक मत से होती है।

## ९—प्रमाद

जैनियों ने जो चतुर्वेदी कमलापति जी के विषय में लिखा है वह सर्वप्रकार असत्य ही है इस को समस्त शास्त्रार्थद्रष्टा पुरुष अच्छे प्रकार जानते हैं कि सभापति जी का कदापि यह कहना नहीं था कि हमारा जयपराजय पं॰ठाकुरप्रसाद जी ही पर है पं॰ठाकुरप्रसाद जी के व्याख्यानार्थ कहा था कि पांच मिनट शास्त्रार्थ समय में ही से चाहे आर्य पंडितों के ही समय में से ले कर दिया जाय क्योंकि सम्पूर्ण शास्त्रार्थद्रष्टा पुरुषों की आकांक्षा उक्त पं॰जी के व्याख्यान सुनने की है इस को सुन कर पराजय मूर्त्ति जैनी बहुत घबराये क्योंकि अन्तिम समय ३० मिनट आर्य्य पण्डितों ही का था कि जिस में इन की सारी पोलें इन्हीं के ग्रन्थों से सुनायीं थीं कि जिस से बहुत लज्जित हुए और यों कह कर कि हमारी तौहीन होती है सभा से भाग गये फिर पत्र और विज्ञापनों के देने से भी शास्त्रार्थ करने को उपस्थित न हुए सज्जनो ! इस में किस का पराजय विदित होता है ।

## १०—प्रमाद

महाशयो ! जैनी पंडितों के प्रमाद की प्रबलता और मिथ्याभाषण का मकरजाल देखिये गा कि पं॰ छेदालाल के लेख से विदित है कि मैंने पं॰ भीमसेन से यह कहा कि यह श्लोक हस्ताक्षर करके हम को दे दो क्योंकि इस से हमारे मत पर मिथ्या आक्षेप किया है बड़े पश्चात्ताप का समय है कि आज दीर्घ यानी बहुत समय सत्यार्थप्रकाश को बने हो गया है किसी पं॰ जैनी ने मिथ्या आक्षेप का स्वामी जी महाराज पर दावा न किया क्या पं॰छेदालाल साहब उत्तरायण और दक्षिणायन ध्रुव की यात्रा को चले गये थे जो अब गाढ़ निद्रा से जगे और

एक श्लोक पर नाक उठा कर देखने और कहने लगे प्यारे जैनियो तुम्हारे आधुनिक मत का तो खण्डन श्री १०८ स्वामि दयानन्दसरस्वती जी ने अपने सत्यार्थप्रकाश के १२ वें समुल्लास में खूब प्रगट कर दिखाया यदि ये पोलें जो उक्त समुल्लास में लिखी हैं सत्य नहीं हैं तो दावा तोहीन का क्यों न किया क्या सर्वत्र जैनियों को मोतियाविन्द का रोग हो गया था कि जिस से आज तक न सूझा और बेठिकाने की वेसुरी दो चार बातों को कह कर इन भोले भाले जैनी महाशयों को क्यों ठगते हो और अपने को पंडितों की गणना में कहते हो क्यों इस पं० शब्द को भी अपने नाम में लगा कर लज्जित करते हो अजी लाला जी आप अपने यथा नाम तथा गुण ही पर सन्तोष करो दुराग्रह और मिथ्याभाषण के व्यवहार को छोड़ो सदैव सत्यसनातन बातों को ग्रहण करो कि जिस से व्यवहार और परमार्थ सिद्ध होना चारित्र कहाता है अर्थात् जिन मत से भिन्न आचार्य सब सर्वथा अवद्य ( निन्दनीय ) और उन के निन्दित मतों का त्यागना चारित्र कहाता है। और जिनोक्त तत्वों में रुचि वाली वाणी प्रिय पथ्य और तथ्य कहाती है यह वाणी चारित्र से सम्बन्ध रखती है। यही बात इन के सूत्रों से भी सिद्ध होती है कि जिन भिन्न कुगुरु का संग करने से विषीले सर्प का काटना भला है। क्या ही आश्चर्य है कि पं० छेदालाल जी ने ऐसे२ सूत्रों को छिपा कर और पूर्वापर अपने मत का विचार न करके केवल वितण्डा किया है। स्वामी जी महाराज ने अवद्य शब्द का अर्थ सब प्रकार निन्दनीय किया है सो जैनमत को पूर्वापर देख के किया है इस से बहुत ठीक है यदि स्वामी जी अनवद्यं पाठ समझते तो उस का अर्थ भी वैसा ही करते जब पाठ अनवद्य लिखा और अर्थ अवद्य का किया तो निश्चय है कि यह भूल लेखक की वा छापे की है। क्योंकि इसी पुस्तक में ( यान्यनवद्यानि कर्माणि ) यहां अनवद्य का अर्थ अनिन्दनीय किया है इस से स्पष्ट हुआ कि चारित्र प्रकरण में अवद्य ही पाठ है ऐसे जैनियों की प्रियतथ्य वाणी के विषय में जैन देवगुरुतत्त्व ज्ञान उपदेशक में लिखा है कि :—

कर्त्ताऽस्ति नित्यो जगतः स चैकः स सर्वगः सन् स्ववशः स सत्यः।
इमाः कुहेयाः कुविडम्बनाः स्युर्मन्ता न तासामनुशासकस्त्वम् ॥

इस जगत् का कर्त्ता नित्यव्यापक अपने सामर्थ्य में आच्छादन करने वाला वह सत्य है यह कुविडम्बना ( नीचबुद्धि) त्यागने योग्य हैं उन का मानने वा कहने वाला तू ( जैनी ) नहीं है। अर्थात् नित्य-व्यापक जगत्कर्त्ता ईश्वर को मानना जैनों का काम नहीं।

जैन पण्डितो की द्वितीय शङ्का यह है कि स्वामी (दयानन्दसरस्वती) जी ने जो सत्यार्थप्रकाश में लिखा है कि "लक्ष्यते येन तल्लक्षणम्। जिस से लक्ष्य जाना जाय उस को लक्षण कहते हैं जैसे आंख से रूप जाना जाता है" सो ठीक नहीं क्योंकि लक्षण का स्वरूप नेत्र को नहीं कह सकते। इस का उत्तर यह है कि नैयायिकी परि पाटी यह है कि :—
अव्याप्त्यतिव्याप्त्यसम्भवदोषाग्रस्तत्वे सति लक्ष्यस्वरूपबोधकत्वं लक्षणत्वम्।

जिस में अव्याप्ति अतिव्याप्ति और असम्भव दोष न हो और लक्ष्य पदार्थ का स्वरूप जताने वाला हो उस को लक्षण कहते हैं। यहां जैसे नेत्र से रूप का बोध होता है इस में नेत्ररूप लक्षण में अव्याप्ति दोष इस लिये नहीं कि नेत्र रूप के साथ व्याप्त है अतिव्याप्ति इस लिये नहीं कि नेत्र से रूप भिन्न लक्ष्य मात्र का बोध नहीं होता। नेत्र से रूप का ग्रहण असम्भव भी नहीं और लक्ष्यरूप का बोध नेत्र से होता है। इस कारण रूप का लक्षण नेत्र को कहना असङ्गत नहीं है। लक्षण के समान्य स्वरूप में शब्द वाक्य सूत्र आदि लक्षण कहे जाते हैं। जैसे प्रमाण शब्द का व्याकरणानुसार यही अर्थ है कि जिस से प्रमेय को जानें निश्चय करें वैसे लक्ष धातु के दर्शन ( ज्ञान ) अर्थ से गन्धादि विषय ज्ञान के साधन होने से ज्ञानेन्द्रिय लक्षण हो सकते हैं इस में कोई बाधा नहीं। इस को न समझ के लिखा है तीसरे दिन के शास्त्रार्थ में पं० छेदालाल जैनी ने सत्यार्थप्रकाश पर तीन शङ्का बलपूर्वक की थीं। यद्यपि दूसरे दिन के शास्त्रार्थ में आर्यों के पण्डितों ने कह दिया था श्रीस्वामी दयानन्दसरस्वती जी में हमारे मत के प्रवर्त्तक नहीं हैं किन्तु हमारा सनातन वैदिक मत है स्वामी जी के लेख पर जो कोई आक्षेप होगा वह वैदिक मत पर नहीं समझा जावे गा किन्तु स्वामी जी भी एक आप्त सनातन धर्मोपदेशक थे इस लिये हम लोग उन को वेदोक्त धर्मोपदेशक मानते हैं तुम लोग आर्यों के मत पर जो शंका करना चाहो

वेद पर करना इस पर जैनियों ने कुछ न ध्यान दिया और इस विचार सेसोकि वेद पर कहने का कुछ सामर्थ्य नहीं तथा स्वा० द० जी के सत्यार्थप्रकाश का खण्डन करें जिस से अन्य आर्य ( हिन्दु ) लोग भी आर्यसमाज से तथा सत्यार्थप्रकाशादि से घृणा करें गे और हमारी प्रशंसा करें गे तथा बहुत जैन लोग भी सत्यार्थप्रकाशादि से जैन मत के गपोड़े देख २ आर्यसमाजस्थ हो गये हैं सो जो हम सत्यार्थप्रकाश का खण्डन करें गे तो जैनी लोग सत्यार्थप्रकाश को देखने से घृणा करें गे और हमारी प्रशंसा होगी कि हमारे पं० ने सत्यार्थप्रकाश का खण्डन कर दिया। इन तीनों शंकाओं का उत्तर भी उसी दिन की सभा में यथोचित दे दिया गया था तथापि जैनियों ने अपनी शंका और बढ़ा कर छपवाईं कि जितना तत्काल नहीं कहा था और हमारी ओर से जो२ कहा गया था सो कुछ नहीं छपाया यह पक्षपात नहीं तो क्या है ?।

उचित तो यही था कि शास्त्रार्थ में जो लेखबद्ध विषय हुआ था उतना ही शास्त्रार्थ के नाम से छपाते और विशेष छपाना होता सो अलग पीछे से छपा देते। पर यह काम धर्मात्माओं का है। सब का नहीं। अब सुनिये—सत्यार्थप्रकाश सम्बन्धी तीन शंकाओं में पहिली यह है कि "पृष्ठ ४२६ पं०—३ सर्वथानवद्य योगानां" इस में स्वामी जी ने अवद्य को अनवद्य लिखा है इस पर पं० छेदालाल तथा अन्य जैनियों ने बड़ा कोलाहल मचाया है कि स्वामी जी ने अज्ञान से वा कपट से शंका कोटि से उठा के तोतातिती को सिद्धान्त कोटि में रख दिया है। इस पर विचार यह है कि वास्तव में ( सर्वथावद्ययोगानां ) ऐसा ही पाठ ठीक है क्योंकि ( वदितुमयोग्यमवद्यम् ) ( अवद्यपण्य० ) इस सूत्र से पूर्वोक्त अर्थ सिद्ध होता है जो कहने योग्य नहीं हो उस को अवद्य कहते हैं तो उक्त श्लोक का अर्थ यह होगा कि ( जो कहने योग्य न हो उस का त्यागचारित्र कहाता है वह अहिंसादि भेद से पांच प्रकार का है अब प्रश्न यह है कि अवद्य नाम अयोग्य का क्या अर्थ हुआ तो जैन मत के सब पुस्तकों अर्थात् मुख्य सिद्धान्तों से यही निश्चित है कि जिन मत से भिन्न तत्त्वों का अनुसन्धान करना और जिन मत से भिन्न आचार्य सब कुगुरु हैं उन का त्याग यह विद्वान् का दोष नहीं

है किन्तु समझने वाले का दोष है पाठ का यह काम है कि जब उन को समझ में न आवे तो दूसरे स्थलों में देखते हैं जैसे स्वामी जी महाराज ने सत्यार्थ प्रकाश के पृष्ठ ६६ में ( लक्षणप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिः ) इस का अर्थ बहुत सरल किया है कि जैसे गन्धवती पृथिवी । जो गन्ध वाली है वह पृथिवी है अर्थात् गन्ध पृथिवी का लक्षण है ॥

जैनियों का तृतीय उपलम्भ यह है कि तौतातितियों के पूर्व पक्ष को लेकर स्वामी जी ने जैन मत का खण्डन किया है सो ठीक नहीं क्योंकि वह जैन मत नहीं।

सर्वज्ञो वीतरागादिदोषस्त्रैलोक्यपूजितः ।
यथा स्थितार्थवादी च देवोऽर्हन्परमेश्वरः ॥
सर्वज्ञो दृश्यते तावन्नेदानीमस्मदादिभिः ।
दृष्टो न चैकदेशोऽस्ति लिङ्गं यो वानुमापयेत् ॥

इन दोनों वचनों को स्वामी जी ने जैन मत के वर्णन में लिखा है । इन में से पहिला श्लोक छेदालाल जैन ने शास्त्रार्थ में पढ़ा था और कहा कि हम सर्वज्ञ ईश्वर को मानते हैं और द्वितीय श्लोक तौतातिती नास्तिक शिरोमणि का है । इस को छेदालाल ने अपना प्रतिपक्षी कहा है । सो यह ठीक नहीं क्योंकि तौतातिती यद्यपि किसी अंश में अर्हन्त देव का भी खण्डन करता है इसी लिये माधवाचार्य्य ने सर्वदर्शनसंग्रहस्थ जैन मत में तौतातिती को पूर्व पक्ष में लिया है परन्तु मुख्य कर तौतातिती वैदिक मतानुयायियों का प्रतिपक्षी है अर्थात् नित्य सर्वज्ञ ईश्वर को वेद मतानुयायी लोग मानते हैं उसी का ( न चागमविधिः कश्चिन्नित्य सर्वज्ञबोधकः ) इत्यादि वचनों से खण्डन किया है जैनी लोग जिस अर्हन्देव को सर्वज्ञ मानते हैं उस को वे नित्य नहीं कह सकते क्योंकि उन का मुख्य सिद्धान्त यही है कि अनादि सिद्ध सनातन ईश्वर कोई नहीं किन्तु अर्हन्देव वा आदिदेव जब उत्पन्न हुए तब सम्यग्ज्ञानादि से सिद्ध हो गये उन्हीं को सर्वज्ञ ईश्वर मानते हैं सो बीच में उत्पन्न होने वाला सर्वज्ञ भी नहीं हो सकता क्योंकि उस की उत्पत्ति से पहिले अपने पिता पितामहादि का हाल नहीं जान सकता और सिद्ध होने पहिले बाल्यावस्था का अपना ही चरित्र नहीं जान सकता और सर्वज्ञ उसी को कह सकते हैं जो

अतीतानागत वर्त्तमान सब समय में एक रस कूटस्थ व्याप्त हो के सब को जाने सो ऐसा ईश्वर आर्य्यों का मन्तव्य है जैनादि का नहीं लोगों को बहकाने के लिये जैसे ईसाई लोग ईश्वर का अनेक प्रकार वर्णन करते २ अन्त में ईसामसीह पर तान तोड़ते हैं ऐसी ही कुछ चाल जैनियों की है मानते तो एक बीच के उत्पन्न हुए शरीरधारी को हैं उस के विशेषण सर्वज्ञादि हों। यह असम्भव है इसी लिये तौतातिती ने बीच से हुए भी किसी को ईश्वर नहीं माना इस से वह नास्तिकशिरोमणि और जैनियों का बड़ा भ्राता है अर्थात् अनादि सिद्ध सनातन सृष्टि कर्त्ता ईश्वर के न मानने में जैनी और तौतातिती दोनों एक ही हैं इसी अभिप्राय से स्वामी जी ने दोनों को साथ ही लिखा है इस से जैनों का आक्षेप ठीक नहीं है॥

## ११ प्रमाद

सज्जनो इन जैनियों के मिथ्याभाषण की अधिकता देखिये गा कि जिस के लिखने से ये प्रमाद की गठरी ही जचते हैं जैनी पं० लिखते हैं कि आर्यों की असमर्थता तो पहले से ही शास्त्रार्थ विषय में थी आज शास्त्रार्थ के प्रारंभ समय से तो ज्ञात ही हो गयी कि पं० देवदत्त जी की जगह पं० ठाकुरप्रसाद शास्त्रार्थ करें गे न्यायशील सज्जनो इस को क्या असमर्थता का कारण कोई विद्वान् अनुमान प्रमाण से समझ सकता है देखिये जब कोई पुरुष किसी विशेष कारण या रोगादि या समान संख्या की गणना से किसी कार्य को न करे तो क्या असमर्थ समझा जाय गा कदापि नहीं ख्याल कीजिये जब समान संख्या दोनों पक्ष के पण्डितों की है और समान ही समय तक उभय पक्ष को कहने का अधिकार है फिर इस से तो असमर्थता आर्यों की कोई न्यायशील नहीं कह सकता यदि जैनियों की असमर्थता नहीं थी तो आर्यों के प्रश्न का उत्तर क्यों नहीं दिया और मतविषयक शास्त्रार्थ क्यों न किया इस से जैनी महाशयो तुम्हारा पराजय तो सर्व जगत् तथा सर्व विद्वानों को तुम्हारे लेख ही से विदित हो गया कि न तो साधारण नियम जो शास्त्रार्थ समय अवश्य माननीय हैं उन को और न मतविषयक शास्त्रार्थ करना अब तुम्हारे इन असंगत लेखों को कोई विद्वान् प्रमाण न करे गा।

## १२ प्रमाद

शास्त्रार्थ बन्द होने में जैनियों की असमर्थता ही प्रगट होती है यदि ये असमर्थ न होते तो क्या पत्र और विज्ञापनों से शास्त्रार्थ न करते और उपद्रव का मिस करके शास्त्रार्थ बन्द करना यह जैनियों की कादरता नहीं है ? यह इन के लेख ही से विदित है कि धन्य है ऐसे न्याय मार्गी सभापति को कि जिन्हों ने दोनों पक्ष को समदृष्टि से देखा और न्याय मार्ग पर आरूढ़ हो कर न्याय किया जब सर्वोत्तम न्याय-कर्त्ता श्रीमान् चतुर्वेदी ज्वाला प्रसाद जी और प्रबन्धकर्त्ताओं को कहा और प्रबन्ध की उत्तमता यहां तक लिखी कि नियत प्रबन्ध से इधर उधर न चलने दिया बड़े पश्चात्ताप का समय है इन जैनी महाशयों की बुद्धि पर कि ऐसे न्यायशील प्रबन्धकर्त्ताओं के न्याय में भी उपद्रव होने को दोष आरोपण करने लगे तो जो प्रबन्धकर्त्ता अपने न्याय से किसी पक्ष को इधर उधर नहीं चलने देते थे फिर ऐसे न्यायशील प्रबन्धकर्त्ताओं के सन्मुख अन्याय और उपद्रव का होना किस प्रकार से सम्भावित है इस से जैनियों की पूर्ण असमर्थता सिद्ध होती है और प्रमाद की प्रबलता देखिये गा कि श्रीयुत चतुर्वेदी राधामोहनादि और भी प्रतिष्ठित रईसों ने उपद्रव होता जान शास्त्रार्थ होना बन्द किया इन असंगत लेखों के लिखने में जैनी महाशयों को लज्जा नहीं आती जब यह ठीक यानी सत्य ही था तो सर्व प्रकार रईसों के हस्ताक्षर क्यों न करा लिये जो पत्र शास्त्रार्थ बन्द होने के विषय में छापा है वह तो जैनी महाशयों के लेखही से अप्रमाण सिद्ध होता है जब पत्र पांच की राय से और हस्ताक्षर केवल सभापति ही के हैं कब सम्पूर्ण प्रबन्धकर्त्ताओं का माना जा सकता है जबतक दोनों पक्ष के प्रबन्धकर्त्ता अपनी राय पर हस्ताक्षर न करें कब समस्त प्रबन्धकर्त्ताओं की ओर से माननीय हो सकता है यदि यह लेख सभापति जी ने प्रबन्धकरने की अपने में असमर्थता देख दिया तो पांच की राय प्रगट करना उचित न था केवल अपनी राय प्रगट कर सकते थे मेरी अल्पबुद्धि में तो इस लेख से भी जैनियों की असमर्थता और अल्पज्ञता विदित होती है सर्व सज्जनों की सेवा में जैन आधुनिक मत की आधुनिकता प्रगट करता हूं आज-तक आर्यवर्त्त देश में प्राचीन समय से सर्व ऋषि मुनि और सम्पूर्ण

विद्वान् चार वेद उपवेद और ६ शास्त्रोंकी प्राचीनता ही ( अन्य देशों तक भी यानी लन्दन और जर्मनादि ) विदित करते हैं और जैनी महाशय इन सत् शास्त्रों को मानते नहीं जब प्राचीन और अनुकूल बातों ही को नहीं ग्रहण करते फिर आधुनिकता तो इन की सर्व पर विदित हो गयी इन के ग्रन्थों का किसी सत्शास्त्र में नाम तक नहीं और इन के प्रामाणिक ग्रन्थों में पुराणादिक तक के नाम और कथा लिखी हैं जब पुराण वाले भी वेद को सनातन अनादि मानते हैं फिर तो जैन मत बहुत ही नवीन और आधुनिक सिद्ध हो गया अब हम जैनियों की अविद्वता सिद्ध करते हैं यदि ये प्राचीन और विद्वान् होते तो पाणिनिऋषिकृत व्याकरण और गौतमऋषिकृत न्याय कदापि नहीं मानते जो कुछ ग्रन्थ इन के आचार्यों ने बनाये हैं इधर उधर की बातें लेकर और मनमानी बुद्धि लड़ा कर ऐसी कपोल कल्पित असत् गाथा लिख मारीं कि जिस से यह सूझा कि यह जाल शीघ्र कट जायगा इस से अपने शिष्य और मतावलम्बियों को यही शिक्षा की कि अन्य मत वालों को अपने ग्रन्थ न सुनाना न दिखाना यह आधुनिक और असङ्गत कथाओं का कारण क्या नहीं सिद्ध होता है जब इन के ग्रन्थों में अन्य मतवालों के साथ न बात चीत करना और न उन का कुछ सहाय करना और न जीवरक्षा की वस्तुयें बनाना इत्यादि निषेध लिखा है जैसा कुआ बाग तालाव आदि फिर ये पूर्ण जीव रक्षक कैसे सिद्ध हो सकते हैं हां यह हम कह सकते हैं कि और आधुनिक मतों से इन में जीवरक्षा कुछ विशेष है कहां तक इन की असङ्गत बातें और आधुनिकता लिखें इन की असत् गाथाओं का तो वारापार नहीं इस से सज्जनों के विलोकनार्थ कुछ विदित करके लेखनी को विश्राम देता हूं और सज्जनों की सेवा में प्रतिज्ञा कर के कहता हूं कि इन का सम्पूर्ण लेख जो शास्त्रार्थ फीरोज़ाबाद में छपा है अनेक पक्षपात और मिथ्या-भाषण की व्याधियों से ग्रस्त है इस को कोई सज्जन माननीय नहीं कह सकता है ॥

इति सर्व सज्जनों का कृपाभिलाषी

गङ्गारामवर्म्मा मन्त्री आर्य्यसमाज

फ़ीरोज़ाबाद

# वैदिकयन्त्रालय प्रयाग के पुस्तकों का सूचीपत्र

## और संक्षिप्त नियम ।

(१) मूल्य रोक भेज कर मंगावें (२) रोक भेजने वालों को ५०) वा इससे अधिक पर १०) रु० १००) वा इस से अधिक पर २०) रु० सैकड़ा के हिसाब से कमीशन के पुस्तक अधिक भेजे जायं गे (३) डाक महसूल किसी से न लिया जायगा। (४) २) रु० वा इस से अधिक के पुस्तक रजिष्टरी कर भेजे जायंगे (५) मूल्य नीचे लिखे पते से भेजैं ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ऋग्वेदभाष्य अं० १—८५ | ३१॥≡) | संस्कृतवाक्यप्रबोध | ।) |
| यजुर्वेद भाष्य अं० १—८५ | ३१॥≡) | व्यवहारभानु | ।) |
| ऋग्वेद भाष्य भूमिका | | भ्रमोच्छेदन | ।) |
| विना जिल्द की | ५।/) | अनुभ्रमोच्छेदन | ।) |
| वर्णोच्चारण शिक्षा | /) | मेलाचान्दापुर | ≡) |
| ” (डाकव्यय) | ।/) | आर्योद्देश्यरत्नमाला | /)॥ |
| सन्धिविषय | /) | गोकरुणानिधि | /)॥ |
| नामिक | /) | स्वामीनारायणमतखण्डन | |
| कारकीय | ।/ | संस्कृतगुजराती | ≡) |
| सामासिक | /) | उक्त गुजराती | /) |
| स्त्रैणताद्धित | १।) | वेदविरुद्धमतखण्डन | ।) |
| अव्ययार्थ | ≡) | शास्त्रार्थकाशी | ≡) |
| सौवर | २।) | आर्य्याभिविनय | ।/) |
| पारिभाषिक | ।) | वेदान्तिध्वान्तनिवारण | ≡) |
| धातुपाठ | /) | भ्रान्तिनिवारण | ≡)॥ |
| गणपाठ | ।≡ | पञ्चमहायज्ञविधि | ।) |
| उणादिकोष | ≡) | सत्यार्थप्रकाश | २॥) |
| निघण्टु | /) | ” (विना कमीशन) | |
| अष्टाध्यायीमूल | ।/) | आर्य्यसमाज के नियमोपनियम | )। |
| | | ” (डाकव्यय अलग) | |

# वेदविरुद्धमतखण्डनोयङ्ग्रन्थः

———•✻•———

श्रीमत्स्वामिदयानन्दसरस्वतीनिर्मितः

तच्छिष्यभीमसेनशर्म्मकृतभाषानुवादसहितः

प्रयागनगरे

वैदिकयन्त्रालये मुद्रितः

सम्मतिरत्नवेदमतानुयायिपूर्णानन्दस्वामिनः

संवत् १९४४

श्रावण शुक्ल

द्वितीयवार छपा
१०००

डाकव्ययसहित
मूल्य ।~

ओ३म्

# अथ वल्लभादिमतस्थान्प्राति प्रश्नाः खण्डनंच।



१—( प्र० ) कोऽयं वल्लभोनाम कश्चास्यार्थः ? ॥

२—( उ० ) वल्लभोऽस्मदाचार्यः प्रियत्वगुणविशिष्टोऽस्यार्थः ॥

३—( प्र० ) किमाचार्यत्वं नाम भवन्तश्च के ?

४—( उ० ) गुरुराचार्यः, वयं वर्णाश्रमस्थाः ॥

५—( प्र० ) किं गुरुत्वमस्ति ? ॥

६—( उ० ) उपदेष्टृत्वमिति वदामः ॥

७—( प्र० ) स वल्लभो धर्मात्मनां विदुषां प्रिय उताधर्मात्मनां मूर्खाणां च ? ॥

---

१—(प्र०) वल्लभनामक पुरुष कौन है और इस शब्द का अर्थ क्या है?

२—( उ० ) वल्लभ हमारा आचार्य है इस वल्लभ शब्द का अर्थ प्रीति गुणयुक्त प्यारा है ॥

३—( प्र० ) आचार्यपन क्या है और आप कौन हैं ? ॥

४—(उ०) गुरु को आचार्य्य कहते हैं और हम लोग वर्णाश्रम धर्मस्थ हैं॥

५—( प्र० ) गुरुपन क्या वस्तु है ? ॥

६—( उ० ) उपदेश करना इस को हम लोग गुरुपन कहते हैं ॥

७—( प्र० ) वह वल्लभनामी पुरुष धर्मात्मा विद्वानों को प्रिय है अथवा अधर्मी और मूर्खों को प्रिय है ? ॥

८—( उ० ) नाद्यः कुतो भवतां सर्वेषान्तु धर्माचरणविद्यावत्त्वाभावात् । किन्तु कश्चित्तादृशोऽस्ति । न चरमोऽधर्मात्मनां मूर्खाणां तत्र प्रीत्या स एवाश्रेष्ठः स्यात् स्वजातिपरत्वप्रवाहस्य विद्यमानत्वात् । अन्यच्च सजीवान्प्रति सर्वेषां प्रीतेः सत्त्वान्मृतांश्च प्रति प्रीतेरभावान्नैष्फल्याच्च तत्र वल्लभत्वमेव दुर्घटम् । मृतस्याचार्यत्वकरणासंभवात् । समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठङ्गुरुं समुपगच्छेदिति श्रुतेर्वर्त्तमानाभिप्रायत्वात् । उपनीयतु यश्शिष्यम्वेदमध्यापयेद् द्विजः । सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्य्यम्प्रचक्षत इति मनुमतविरोधात्॥

८—( उ० ) आद्यपक्ष अर्थात् धर्मात्मा विद्वानों को वह प्रिय नहीं हो सकता क्योंकि आप सब लोगों का धर्माचरण और विद्यावान् होना संभव नहीं किन्तु कोई वैसा है । और द्वितीयपक्ष इस लिये ठीक नहीं कि वल्लभ मूर्खों को प्रिय हो तो उस में मूर्खों की प्रीति होने से वह ही अश्रेष्ठ समझा जावे क्योंकि अपने २ सजातीय में प्रीति होने का प्रवाह प्रसिद्ध है अर्थात् विद्वानों की विद्वानों में और मूर्खों की मूर्खों में प्रीति विशेष होती है । और भी देखो कि जीवतों में सब की प्रीति होने मरे हुओं में न होने और मरों में प्रीति करना भी निष्फल होने से उस पुरुष में वल्लभत्व अर्थात् प्रियपन होना ही नहीं घट सकता और मरे हुए को गुरु करना भी असम्भव है । वेद में लिखा है कि वेदवेत्ता ब्रह्मज्ञानी गुरु के पास हाथ में समिध ले के जावे इस से सिद्ध है कि मरे हुए के पास हाथ में समिध ले के जाना असम्भव है और "जो यज्ञोपवीत करा के कल्पसूत्र और वेदान्त सहित शिष्य को वेद पढ़ावे उस को आचार्य कहते हैं" इस मानवधर्मशास्त्र की सम्मति से भी वल्लभ का आचार्यत्व

मरणानन्तरमध्ययनाऽध्यापनयोरशक्यत्वात् शरीरमात्रसंबन्धाभावा-च्चेति युक्त्या तस्मिन्नाचार्य्यत्वमेवासङ्गतम् ॥ तथा च मृतम्प्रति प्रीतिरशक्या निष्फला च ॥ तत्र प्रियत्वगुणविशिष्टवचनत्वमप्य-सङ्गतन्तस्य भ्रान्तिनिष्ठत्वात् ॥

९—(प्रश्न) किङ्गुरुत्वं सत्योपदेष्टृत्वमाहोस्विदसत्योपदेष्टृत्वञ्च?॥

१०—(उत्तर) नादिमः कुतो भवत्सु श्रोत्रियब्रह्मनिष्ठत्वासत्त्वादस्ति चेन्न सङ्गच्छते विषयसेवायां प्रीतेर्दर्शनात् ॥ अर्थकामेष्वसक्तानां धर्मज्ञानं विधीयत इति मनुसाक्ष्यविरोधाद्भवतामर्थकामेष्वेवासक्तेः

होना विरुद्ध है मरने पश्चात् पढ़ना पढ़ाना आदि जो आत्मधर्म हैं वे नहीं हो सकते क्योंकि इन धर्मों का शरीर मात्र से सम्बन्ध नहीं है इस प्रकार की युक्तियों से वल्लभ को आचार्य मानना ही असंगत है। इसी कारण मरे से प्रीति करना अशक्य और निष्फल है और वल्लभ के भ्रान्तिग्रस्त होने से उस को प्रियत्व गुणयुक्त कहना भी सर्वथा असंगत है॥

९—(प्र०) गुरुपन क्या वस्तु है?क्या सत्योपदेश करना वा असत्य उपदेश करना भी गुरुपन कहाता है?॥

१०—( उ० ) प्रथम पक्ष अर्थात् सत्योपदेश करना रूप गुरुत्व नहीं घटता क्योंकि सत्योपदेष्टा गुरु तुम में इस से नहीं हो सकते कि आप लोगों में वेदवेत्ता और ब्रह्मज्ञानी जन नहीं हैं यदि कहो कि हैं तो तुम्हारा कहना असंगत है क्योंकि तुम लोगों की प्रीति विषयों की सेवा में प्रसिद्ध दीखती है। धर्मशास्त्र में कहा है कि अर्थ और काम में जो आसक्त नहीं उन के लिये धर्मज्ञान का विधान है। इस से विरुद्ध आप लोगों की आसक्ति द्रव्य और काम चेष्टा ही में प्रसिद्ध है।

प्रत्यक्षत्वात्स्त्रीषु धनेषु चात्यन्तप्रीतेर्विद्यमानत्वान्मरणसमयेपि स्वशिष्याणां वक्षस्थलस्योपरि पादं स्थापयित्वा धनादीनां पदार्थानां संग्राहकत्वाद्यथा मृतकस्य शरीरस्य वस्त्राऽऽभूषणादीन्पदार्थान् कश्चिद्गृह्णाति भवतान्तेन तुल्यत्वाच्च ॥ नान्त्यः ॥ असत्योपदेशस्यानभिधानादद्वयोर्दुःखफलस्य प्रापकत्वाच्च ॥ स्वपुत्रादीन्प्रति पितुर्गुरुत्वाऽधिकारादन्यान्प्रतिगुरुत्वाभिमानानभिधानाद्भवत्सु गुरुत्वस्य विरहएवेत्यवगन्तव्यम् ॥ निषेकादीनि कर्माणि यः करोति यथाविधि ॥ सम्भावयति चान्नेन स विप्रो गुरुरुच्यत इति मनुसाक्ष्यविरोधादविवाहितस्त्रियां वीर्यनिषेकस्य पापफलत्वाच्चेति ॥ भवन्तो

स्त्रियों और धनों में तुम्हारी अत्यन्त प्रीति प्रत्यक्ष विद्यमान है और मरण समय में भी अपने शिष्यों की छाती पर पग रख के धनादि पदार्थों का संग्रह करते हो और महाब्राह्मण वा चाण्डालादि के तुल्य मृतक के वस्त्र आभूषणादि पदार्थों को लेते हो इस से महाब्राह्मणादि के तुल्य हुए। और द्वितीय पक्ष असत्योपदेश करने से भी वल्लभगुरु नहीं हो सकते क्योंकि असत्योपदेश से गुरु मानना शास्त्र विरुद्ध और दोनों गुरुशिष्य दुःख फलभागी होते हैं। अपने पुत्रों के प्रति गुरु होने का मुख्य अधिकार पिता को है। अन्य किसी का स्वयमेव गुरुबन बैठने का धर्मशास्त्र में विधान न होने से आप लोगों में गुरुत्व कदापि संघटित नहीं हो सकता। धर्मशास्त्र में कहा भी है "जो विधिपूर्वक गर्भाधानादि कर्मों को करता और अन्नादि से पालन करता है वह ब्राह्मण गुरु कहाता है" इस से अन्य को गुरु मानना विरुद्ध है। और अविवाहित स्त्री में गर्भाधान करना पाप है इस से मुख्य कर पिता ही गुरु हो

वर्णाश्रमस्थाश्चेत्तर्हि वेदोक्तानि वर्णाश्रमस्थकर्त्तव्यानि कर्माणि कुतो न क्रियन्ते क्रियन्ते चेन्मूर्त्तिपूजनं कण्ठीधारणन्तिलकं समर्पणं वेदानुक्तमंत्रोपदेशञ्च त्यजन्तु नोचेद्वेदोक्तधर्माचरणविरोधाद्भवन्तो वर्णाश्रमस्था एव नेति मन्तव्यम् ॥

११–( प्र० ) भवन्तो गुरवःशिष्या मध्यस्था वा ? ॥

१२–( उ० ) गुरवश्चेदर्थज्ञानपूर्वकान्वेदान्पाठशालाङ्कृत्वा कुतो नाध्यापयन्ति ? शिष्याश्चेत्कथं न पठन्ति ? मध्यस्थाश्चेद्ब्राह्मणाचार्याभिमानो भवत्सु व्यर्थोऽस्तीत्यवगन्तव्यम् ॥

१३–( प्र० ) भवन्तो वेदमतानुयायिनस्तद्विरोधिनो वा ? ॥

---

सकता है ! यदि आप लोग वर्णाश्रम धर्मस्थ अपने को मानते हैं तो वर्णाश्रम के कर्तव्य वेदोक्त कर्म क्यों नहीं करते ? यदि करते हो तो पाषाणादि मूर्त्तिपूजन, कण्ठी बांधना, तिलक लगाना, समर्पण कराना और वेद में न कहे हुए मंत्रों का उपदेश करना छोड़ देवो यदि ऐसा नहीं करते तो वेदोक्त वर्णाश्रम धर्म के आचरण से विरुद्ध होने से आप लोग वर्णाश्रमधर्मस्थ नहीं हो सकते यह निश्चय जानना चाहिये॥

११–( प्र० ) आप लोग गुरुशिष्य वा मध्यस्थ हो ? ॥

१२–( उ० ) यदि गुरु हो तो पाठशाला कर अर्थज्ञानपूर्वक वेदों को क्यों नहीं पढ़ाते ? यदि शिष्य हो तो क्यों नहीं पढ़ते ? । यदि मध्यस्थ हो तो आप में ब्राह्मण और आचार्य होने का अभिमान व्यर्थ है यह निश्चय जानना चाहिये ॥

१३ ( प्र० ) आप लोग वेदमतानुयायी हो वा वेदमत के विरोधी हो ?॥

१४–( उ० ) यदि वेदमतानुयायिनस्तर्हि वेदोक्तविरुद्धं स्वकपोलकल्पितं वल्लभसंप्रदायमन्यं वा किमर्थं मन्यन्ते ? वेदविरोधिनश्चेन्नास्तिकत्वं शूद्रत्वञ्च किमर्थं न स्वीक्रियते ? ॥ नास्तिको वेदनिन्दकः ॥ योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम् ॥ स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशुगच्छति सान्वय इति मनुसाक्ष्यविरोधात् ॥ पुनर्हि जन्ममरणवतो देहधारिणः कृष्णादीञ्जीवानीश्वरत्वेन किमर्थं व्यवहरन्ति ? नो चेन्मन्दिरे जड़मूर्त्तिस्थापनङ्कृत्वा घण्टादिनादञ्चाज्ञानिनां मिथ्योपदेशव्याजेन धनादीन्पदार्थान्किमर्थमाहरन्ति? ॥

१५–(प्रश्न) भवन्तः स्वस्मिन्कृष्णत्वं मन्यंत उत मनुष्यत्वम् ? ॥

---

१४–(उ०) यदि वेदमतानुयायी हो तो वेदविरुद्ध अपने कपोलकल्पित वल्लभ वा अन्य संप्रदाय को क्यों मानते हो? । यदि वेदविरोधी हो तो अपने को नास्तिक और शूद्रकक्षा में क्यों नहीं मानते ? यही धर्मशास्त्र में लिखा है कि "वेदनिन्दक ही नास्तिक होता है" और "जो वेद को न पढ़ के अन्य ग्रन्थों में परिश्रम करता है वह अपने कुटुम्ब सहित जीवते ही शूद्र हो जाता है" इस से नास्तिक और शूद्रकक्षा के योग्य हो ! फिर जन्मने मरने वाले श्रीकृष्ण जी आदि देहधारी जीवों में ईश्वर भावका व्यवहार क्योंकि करते हो ? यदि कहो कि हम श्रीकृष्णादि को ईश्वर नहीं मानते तो मन्दिरों में उन की जड़ मूर्त्ति स्थापन और घण्टादि बजा कर उपदेश के छल से अज्ञानियों के धनादि पदार्थ क्यों हरते हो ? ॥

१५–( प्र० ) आप लोग अपने में कृष्णपन की भावना करते हैं वा मनुष्यपन की ? ॥

१६–( उ० ) कृष्णत्वं मन्यन्ते चेद्यादवक्षत्रियाभिमानित्वं कुतो न स्वीक्रियते तादृशः पराक्रमो भवत्सु कुतो न दृश्यते कृष्णस्तु परमपदं प्राप्तो भवन्तः कथञ्जीवनवन्तश्च ॥ मनुष्यत्वं चेत्तर्हि स्वोत्तमाभिमानस्त्यज्यताम् ॥

१७–( प्र० ) भवन्तो वैष्णवा उतान्ये वैष्णवाश्चेत्कीदृगर्थो वैष्णवशब्दस्य स्वीक्रियते ? ॥

१८–( उ० ) विष्णोरयं भक्तो वैष्णव इति वदाम इति चेन्नैवं शक्यन्तस्येदमिति सूत्रस्य सामान्यार्थे वर्त्तमानत्वाद्विष्णोरयमित्येतावानर्थो ग्रहीतुं शक्यो विशेषार्थग्रहस्य नियमाभावात् ॥ यथा भवद्भिर्भक्तशब्दो गृहीतस्तथाविष्णोरयं शत्रुः पुत्रः पिता प्रभावश्शिष्यो गुरुश्चेत्यादयोर्था अन्येनापि ग्रहीतुं शक्या अतो भवत्कृतोर्थोऽनुचितः ॥

---

१६–(उ०) यदि अपने को कृष्ण मानते हो तो यादव क्षत्रियों के युद्धादि सब कामों को क्यों नहीं ग्रहण करते? श्रीकृष्ण जी के सदृश पराक्रम आप लोगों में क्यों नहीं दीख पड़ता ? । श्रीकृष्ण जी तो परमपद को प्राप्त हो गये आप लोग कैसे जीवते बने हो? और यदि अपने को मनुष्य मानते हो तो अपने उत्तम मानने का अभिमान छोड़ देओ ॥

१७–( प्र० ) आप लोग वैष्णव हो वा अन्य ? । यदि वैष्णव हो तो वैष्णव शब्द का अर्थ कैसा स्वीकार करते हो ? ॥

१८–(उ०) यदि कहते हो कि विष्णु का भक्त वैष्णव है तो ठीक नहीं क्यों कि व्याकरण के ( तस्येदम् ) इस सूत्र से विष्णु का सम्बन्धी रूप सामान्य अर्थ ग्रहण होता है भक्ति विशेषरूप अर्थ लेने में कोई नियम नहीं जैसे आप लोगों ने विष्णु का सम्बन्धी भक्तरूप अर्थ का ग्रहण किया वैसे कोई विष्णु शब्द के शत्रु, पुत्र, पिता, प्रभाव, शिष्य, गुरु आदि अर्थों का ग्रहण कर शत्रु आदि को भी वैष्णव कह सकता है। इस लिये आप लोगों का कल्पित अर्थ ठीक नहीं हो सकता ॥

१९—( प्र० ) भवद्भिर्विष्णुः कीदृशो गृहीतः ॥

२०—( उ० ) गोलोकवैकुण्ठवासी चतुर्भुजो द्विभुजो लक्ष्मीपतिर्देहधारीत्यादिर्वेति वदाम इति चेद् व्यापकत्वं त्यज्यताम् ॥ चतुर्भुजादिकं मन्यते चेत्सावयवत्वमनित्यत्वञ्च स्वीक्रियतामीश्वरत्वञ्च त्यज्यताम् ॥ कुतः संयोगमन्तरासावयवत्वमेव न सिध्यति संयोगश्चानित्यस्तस्माद्भिन्नएवेश्वर इति स्वीकारे मङ्गलन्नान्यथा । ईश्वरस्य सावयवत्वग्रहणं वेदविरुद्धमेव । सपर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्ध मपापविद्धमित्यादिश्रुतिविरोधात् ॥

२१—( प्र० ) कण्ठीतिलकधारणे मूर्तिपूजने च पुण्यं भवत्युतापुण्यम् ? ॥

१९—( प्र० ) आप लोगों ने विष्णु को किस प्रकार का समझा है? ॥

२०—(उ०) यदि गोलोक, वैकुण्ठ का निवासी, चतुर्भुज, द्विभुज, लक्ष्मी का पति देहधारी कहते हो तो व्यापक होना छोडो। यदि चतुर्भुजादि आकृति वाला मानते हो तो सावयव उत्पत्ति धर्म वाला अनित्य मानो और इस में ईश्वरत्व छोडो। क्योंकि संयोग के विना सावयव होना नहीं सिद्ध होता और संयोग अनित्य है इस से संयोग वियोग वाले से भिन्न को ईश्वर मानने में ही कल्याण है अन्यथा नहीं । और ईश्वर को सावयव मानना वेद विरुद्ध ही है। वेद में कहा है कि ईश्वर शरीर, छेदन और नाड़ी आदि के बन्धन से रहित शुद्ध निष्पाप सर्वत्र व्यापक है इस से तुह्मारा कहना विरुद्ध है ॥

२१— ( प्र० ) कंठी तथा तिलकधारण और मूर्त्ति के पूजने में पुण्य होता है वा अपुण्य ? ॥

२२-( उ० ) पुण्यं भवतिं न च पापमिति ब्रूमः ॥ स्वल्पकण्ठीतिलकधारणे मूर्तिपूजने च पुण्यं भवति चेत्तर्हि कण्ठीभारधारणे सर्वमुखशरीरलेपने पृथिवीपर्वतपूजने च महत्पुण्यं भवतीति मन्यताङ्क्रियताञ्च ॥ तत्र वेदविधिप्रतिष्ठाया अभावान्न क्रियत इति जल्पामः ॥ वेदेषु तु खलुकण्ठीतिलकधारणस्य पाषाणमूर्त्तिपूजनस्य च लेशमात्रोपि विधिः प्रतिष्ठा च न दृश्यते। अतो भवत्कथनं व्यर्थमेव॥

२३-( प्र० ) किं प्रतिष्ठात्वन्नाम ॥

२४-( उ० ) पाषाणादिमूर्त्तिषु प्राणादीनाहूय तत्र स्थापनमिति ब्रूम इति नैवं शक्यं वक्तुम्॥ कथं प्राणादीनान्तत्कर्मणान्तत्रादर्शनात्॥ यदि तत्र प्राणादयो वसेयुस्तर्हि गमनभाषणभोजनमलविसर्जनादीनि

---

२२-(उ०)पुण्य होता है पाप नहीं ऐसा कहते हो सो ठीक नहीं क्यों कि यदि थोड़े कंठी तथा तिलक के धारण और मूर्त्तिपूजन में पुण्य होता है तो बहुत कंठियों का भार लादने चन्दन से सब मुख और शरीर के लेपन करने तथा सम्पूर्ण पृथिवी और पर्वतों के पूजने में बड़ा पुण्य होता है ऐसा मानो और करो। यदि कहो कि पृथिवी और पहाड़ के पूजने के लिये वेद में प्रतिष्ठा का विधान न होने से नहीं करते तो वेदों में कंठी तिलकधारण और पाषाणमूर्त्तिपूजन का लेशमात्र भी विधान नहीं और न प्रतिष्ठा का कहीं नाम है इस लिये आप का कथन व्यर्थ है॥

२३-( प्र० ) प्रतिष्ठा करना क्या वस्तु है ? ॥

२४-(उ०)यदि कहते हो कि पाषाण आदि की मूर्त्तियों में वेदमंत्रद्वारा प्राण आदिका आह्वान कर स्थापन करना प्रतिष्ठा है तो यह कहना ठीक नहीं क्योंकि प्राण आदि और उनकी क्रिया मूर्त्तियों में नहीं दीख पड़ती जो उन मूर्त्तियों में प्राण वा इन्द्रिय रहते हों तो चलना, बोलना, खाना,

कर्माणि कुतो न दृश्यन्ते ? ताश्च कथं न कुर्वन्ति ? यदि प्राणादीनां यत्र कुत्र स्थापने शक्तिरस्ति चेत्तर्हि मृतकशरीराणां मध्ये प्राणादीन् स्थापयित्वा कुतो न जीवयन्ति ? । भवतामनेनैव महान् धनलाभः प्रतिष्ठा च भविष्यति ॥ किञ्च पाषाणादिमूर्त्तीनाम्मध्ये प्राणादीनाङ्गमनागमनयोरवकाश एव नास्ति न नाड्यश्छिद्राणि च। मृतकशरीराणां मध्ये तु यथावत्सामग्री वर्त्तत एव प्राणादिभिर्विना दाहादिकाः क्रिया जनैः क्रियन्ते यदा भवन्तः प्राणादीनान्तत्र स्थापनङ्कुर्युस्तदा कस्यापि मरणमेव न भवेदनेन महत्पुण्यम्भविष्यति तस्माच्छीघ्रमेवेदङ्कर्म कर्त्तव्यमिति निश्चेतव्यम् ॥ यदि कश्चिन्मृतं शरीरञ्जीवयेत्तादृशो मनुष्यो न भूतो न भविष्यतीति वयं जानीमः॥

---

मलमूत्र त्याग करना आदि कर्म क्यों नहीं दीख पड़ते? और वे मूर्त्तियां उन कामों को क्यों नहीं करतीं? यदि प्राणादिकों को जहां कहीं स्थापन करने की शक्ति तुम लोगों में है तो मृतक शरीरों के बीच प्राणादि को स्थापन कर क्यों नहीं जिला देते? केवल इसी एक कर्म से तुम को बहुत धन की प्राप्ति और प्रतिष्ठा होगी। और यह भी विचारो कि पाषाणादि मूर्त्तियों में तो प्राणादि के जाने आने का अवकाश ही नहीं न नाड़ी और इन्द्रिय छिद्र हैं और मृतक शरीरों में तो सब अवकाश नाड़ी और इन्द्रियों के छिद्र आदि सामग्री विद्यमान ही रहती है केवल प्राणादि के न रहने से वे शरीर जला दिये जाते हैं सो जब आप लोग उन शरीरों में आह्वान कर प्राणादि को स्थित कर देखो तब तो किसी का मरण ही न होवे? इस से बड़ा पुण्य होगा इस लिये शीघ्र ही निश्चय कर यह कर्म करना चाहिये। हम जानते हैं कि यदि कोई मरे हुए को जिला देवे ऐसा मनुष्य न हुआ न होगा

कुत ईश्वरस्य नियमस्यान्यथाकरणे कस्यापि सामर्थ्यन्न जातन्न भविष्यतीत्यवगन्तव्यम् ॥ तद्यथा जिह्वयैव रसज्ञानम्भवति नान्यथेतीश्वरनियमोऽस्ति ॥ एतस्यान्यथाकरणे कस्यापि यथा सामर्थ्यन्नास्ति तथा सर्वेष्वीश्वरकृतेषु नियमेष्विति बोध्यम् ॥ ईश्वरेण ये जडाः पदार्था रचितास्ते कदाचिच्चेतना न भवन्ति तथा चेतना जडाः कदाचिन्नैव भवन्तीति निश्चयः ॥ ईश्वरः सर्वव्याप्यस्त्यतः पाषाणादिमूर्त्तिमध्येप्यस्ति पुनस्तत्पूजने को दोषः खण्डनञ्च किमर्थं क्रियते ?॥ एवञ्जानन्ति चेत्तर्हि पुष्पत्रोटनञ्चन्दनघर्षणन्नमस्कारञ्च किमर्थं कुर्वन्ति? कुतः सर्वत्रेश्वरस्य व्यापकत्वात् ॥ नोचेदन्यघृणितपदार्थानाञ्च पूजनङ्किमर्थं न कुर्वन्ति?॥ सर्वव्यापिनीश्वरे सिद्धे

क्योंकि ईश्वर के नियम के अन्यथा करने में किसी का सामर्थ्य न हुआ न होगा यह निश्चय जानना चाहिये। जैसे जीभ से ही रस का ज्ञान हो सकता है अन्य इन्द्रिय से नहीं यह ईश्वरकृत नियम है इस के अन्यथा करने में जैसे किसी का सामर्थ्य नहीं है वैसे ही ईश्वर के किये सब नियमों में जानना चाहिये। ईश्वर ने जो पदार्थ जड़ बनाये हैं वे कभी चेतन नहीं होते वैसे चेतन कभी जड नहीं हो जाते यह निश्चय है। यदि कहो कि ईश्वर सर्वत्र व्याप्त है इस से पाषाणादि मूर्त्तियों में भी है तो पाषाणादि मूर्त्तियों के पूजने में क्या दोष है? और क्यों खण्डन करते हो तो उत्तर यह है कि यदि ऐसी भावना रख पूजा करते हो तो पुष्प तोड़ना, चन्दन घिसना और हाथ जोड कर नमस्कार आदि कर्म क्यों करते हो ? क्योंकि ईश्वर पुष्प चन्दन हाथ और मुख आदि में भी व्यापक है जैसे पाषाणादि में व्यापक होने से ईश्वर पूजित होगा वैसे पुष्पादि के साथ टूटना घिसजाना भी संभव है यदि नहीं मानते तो अन्य घृणित पदार्थों का पूजन क्यों नहीं करते ?। जब ईश्वर सर्व व्यापक सिद्ध है

खल्वेकस्मिन्वस्तुनि स्वीकृते महत्पापं भवति ॥ तद्यथा चक्रवर्त्तिनं राजानम्प्रति कश्चिद्ब्रूयाद्भवान्दशहस्तप्रमितायां भूमेः राजास्तीति तम्प्रति राज्ञो महान्कोपो यथा भवति तथेश्वरस्यैवं स्वीकारे चेति वेदितव्यम् ॥

२५—( प्र० ) किञ्चिन्मात्राणाम्पाषाणपित्तलादिमूर्त्तीनां पूजने पुण्यम्भवत्युत पापम् ? ॥

२६—( उ० ) नाद्यः कुतः किञ्चिन्मात्रस्य पित्तलादेर्मूर्त्तिपूजने पुण्यम्भवति चेत्तर्हि महतः पित्तलादिमूर्त्तेर्दण्डप्रहारेण महत्पापं भवतीति बुध्यताम् ॥ अन्यच्च वेदानभिहितपाषाणादिमूर्त्तिपूजने महत्पापमेव भवतीति स्वीक्रियतान्नोचेन्नास्तिकत्वं स्वीकार्यम् ॥

---

तो एक छोटी सी किसी मूर्त्ति आदि वस्तु में उसको मानना बडापाप है। तद्यथा—जैसे चक्रवर्त्ति राजा से कोई कहै कि आप दश हाथ भूमि के राजा हैं उसके प्रति जैसे राजा का बडा कोप होता है वैसे ईश्वर को इस प्रकार स्वीकार करने में ईश्वर बडा कोप करेगा यह जानना चाहिये॥

२५—(प्र०) छोटी २ बनी हुई पाषाण पित्तलादि की मूर्त्तियों के पूजन में पुण्य होता है वा पाप ? ॥

२६—(उ०) पहिला पक्ष पुण्य होना ठीक नहीं क्योंकि यदि छोटी २ पीतल आदि की मूर्त्तियों के पूजने में पुण्य होता है तो बडी २ पीतल आदि की घंटादिरूप मूर्त्तियों में दण्डा मारने से बडा पाप होता है ऐसा जानो और भी देखो कि वेद में नहीं कहे पाषाणादि मूर्त्ति के पूजन में महापाप ही होता है ऐसा मानो यदि न मानो तो वेद विरोधी होने से नास्तिक बनो । और पाप होना रूप द्वितीय पक्ष भी ठीक नहीं क्योंकि

न चरमः कुतः पापाचरणस्य वेदेऽनभिधानात् ॥ मनुष्यजन्मानेन व्यर्थमेव गच्छतीत्यतः ॥ तत्पूजनम्मुक्तिसाधनञ्चेन्न तस्या मूर्त्ते-रपिशिल्पिना पूजारिणा वैकत्र वद्धत्वात्स्वयञ्जडत्वाच्चेति ॥

२७—(प्र०) ईदृक्कण्ठीतिलकधारणे किं मानङ्का वा युक्तिः?॥

२८—(उ०) हरिपदाकृतित्वम् ॥ कृष्णस्य ललाटे राधया कुङ्कु-मयुक्तेन चरणेन कृतं ताडनं ललाटस्य शोभार्थञ्चेति ब्रूमः ॥ हरिशब्देन कस्य ग्रहणम् ?॥ विष्णोरेवेति वदामः । नैतदेकान्ततः शक्यं ग्रहीतुम् ॥ अश्वसिंहसूर्यवानरमनुष्यादीनामपि ग्रहणाद्वेदानु-क्तत्वादयुक्तत्वादत एव पापजनकन्तिलकमिति वेद्यम् ॥ किञ्च

पाप करना भी वेदमें नहीं कहा तो मनुष्य जन्म इस से व्यर्थ जाता है यदि कहो कि मूर्त्तियों का पूजना मुक्ति का साधन है तो ठीक नहीं क्योंकि उस मूर्त्ति को कारीगर वा पूजारी ने एक स्थान में स्थिर वद्ध किया और स्वयं जड़ है तो अन्य को क्या मुक्ति दे सके गी ॥

२७—( प्र० ) ऐसे विशेष चिन्ह युक्त कण्ठी और तिलक के धारण में क्या प्रमाण वा युक्ति है ?॥

२८—(उ०)श्रीकृष्णके पग के आकार तिलक इसलिये धारण करते हैं कि कृष्ण के मस्तक पर राधा जी ने लालचन्दनयुक्त लात मारी थी और वैसी लात मार ने से शोभा भी समझते हैं। (प्र०) हरि शब्द से किस को लेते हो ? हरि शब्द से विष्णु का ग्रहण करते हैं यह कहना ठीक नहीं क्योंकि घोड़ा, सिंह, सूर्य, बानर और मनुष्यादि का नाम भी हरि है उन का ग्रहण क्यों नहीं होता ? वेदोक्त न होने से तिलक लगाना अयुक्त है इसी से पाप कारी है यह जानना चाहिये ॥ तिलक क्या

तिलकत्वमिति ॥ त्रिपुण्ड्रोर्ध्वपुण्ड्ररचनत्वमिति वदामः ॥ नैवम्वक्तु-मुचितम् ॥ तिलस्य प्रतिकृतिस्तिलकमल्पस्तिलस्तिलकम्वेत्यर्थस्य जागरूकत्वादेतावतो दीर्घस्य ललाटे लिप्तस्य तिलकसंज्ञायां मतायाम्भवत्सु प्रमत्तत्वापत्तिर्भवतीति वेद्यम् ॥

२९—( प्र० ) मूर्त्तिपूजनादिषु पुण्यम्भवत्युत पापम् ? ॥

३०—( उ० ) मूर्त्तिपूजने कण्ठीतिलकधारणे च दोषो नास्ति कुतः यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशीत्यतः ॥

३१—( प्र० ) भावना सत्यास्त्युत मिथ्या ? ॥

३२—( उ० ) न प्रथमः कुतो दुःखस्य भावनाङ्कोपि न करोति सदैव सुखस्यैव च पुनः सुखं न भवति दुःखञ्च भवत्यतो भावना

---

वस्तु है ? । यदि त्रिपुण्ड्र और ऊर्ध्वपुण्ड्र रचना को तिलक कहते हो तो यह कहना ठीक नहीं क्योंकि व्याकरण रीति से तिल के प्रतिविम्ब को तिलक वा छोटे तिल को तिलक कहना चाहिये यह सिद्ध है तो इस प्रकार के लम्बीभूत चन्दनादि ललाट पर के लेपन को तिलक संज्ञा मानने में आप लोगों में प्रमाद प्राप्त होता है यह निश्चय जानना चाहिये ॥

२९—( प्र० ) मूर्त्तिपूजनादि में पाप होता है वा पुण्य ? ॥

३०—( उ० ) मूर्त्तिपूजन और कण्ठी तिलक धारण करने में कुछ दोष नहीं है क्योंकि जिस की भावना जैसी होती है उस को वैसी ही सिद्धि हो जाती है ॥

३१—( प्र० ) भावना सत्य है वा मिथ्या ? ।

३२—( उ० ) पहिला पक्ष भावना का सत्य मानना ठीक नहीं क्योंकि दुःख की भावना कोई नहीं करता किन्तु सदैव सुख की भावना सब करते हैं फिर भी सब को सुख नहीं मिलता किन्तु दुःख होता ही है इस से

न सत्या ॥ न द्वितीयः कथं विद्याधर्मार्थकाममोक्षाणां भावनया विना सिद्धिरेव न भवतीत्यतः ॥ यदि भावना सत्यास्ति चेत्तर्हि भवच्छरीरे रेलाख्ययानभावनाङ्कृत्वोपर्य्यासीमहि यावता कालेन यावद्देशान्तरन्तद्यानङ्गच्छति तावता कालेनैव भवच्छरीरन्तावद्देशान्तरमस्मान्गमयेच्चेत्तदा तु भावना सत्या नान्यथा ॥ पुनः पाषाणादिषु हीरकादिरत्नभावनाञ्जले दधिघृतदुग्धभावनान्धूल्याङ्गोधूमपिष्टशर्कराभावनां शर्करायान्तन्दुलभावनान्तथा जडे चेतनभावनाञ्चेतने जडभावनान्दरिद्रः स्वस्मिँश्चक्रवर्त्तिभावनाञ्चक्रवर्त्ती स्वस्मिन्दरिद्रभावनाञ्च कुर्यात्सा तथैव सिद्धा भवेच्चेत्तदा तु

---

भावना सत्य नहीं । दूसरा पक्ष भावना का मिथ्या मानना भी ठीक नहीं क्योंकि भावना के विना विद्या, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की सिद्धि ही नहीं हो सकती । इस से यथा योग्य भावना करना ठीक है । यदि अन्य में अन्य की भावना करनां सत्य है तो आप के शरीर में रेल की भावना करके हम बैठें तो जितने समय में जितनी दूर रेल पहुंचती है उतने समय में उतनी दूर आप का शरीर हम को पहुंचा देवे तब तो भावना ठीक नहीं तो मिथ्या ? फिर पत्थर आदि में हीरे आदि रत्नों की भावना, जल में दूध दही घी की भावना, धूलि में आटा और शक्कर की, शक्कर में तण्डुल की, जड़ में चेतन, चेतन में जड़, निर्धनी दरिद्र अपने में चक्रवर्त्ती राजा की और चक्रवर्त्ती राजा अपने में दरिद्रता की भावना करे और वह वैसी ही ठीक २ सिद्ध हो जावे तब तो सत्य अन्यथा मिथ्या जाननी चाहिये । तो फिर भावना

सत्याऽन्यथामिथ्येति बोद्धव्यम् ॥ तर्हि भावना का नाम ॥ भावना तु पाषाणे पाषाणभावना रोटिकायां रोटिकाभावनेति यथार्थं ज्ञानमिति ब्रूमस्तास्मिँस्तद्बुद्धिरिति ॥ तथारोटिकायाम्पाषाणभावना पाषाणे रोटिकाभावनाऽयथार्थज्ञानमतस्मिँस्तद्बुद्धिर्भ्रमोह्य भावना चेति ॥

३३—( प्र० ) प्रतिमाशब्देन किङ्गृह्यते ॥

३४—( उ० ) पूजनार्हा चतुर्भुजादिमूर्तिरिति वदामः ॥

३५—( प्र० ) प्रतिमाशब्दस्य कोऽर्थः क्रियते ॥

३६—( उ० ) प्रतिमीयते यया सा प्रतिमा किञ्चाऽनया प्रतिमीयते ॥ ईश्वरशिवनारायणादयश्चेति वदामः ॥ किञ्च भोरनयापाषाणादिमूर्त्येश्वरस्य शिवादिशरीराणाञ्च प्रत्यक्षतया भवद्भिस्तोलनङ्कृतङ्किमतोयमर्थः क्रियते ? ॥

---

किस का नाम है ? । पत्थर में पत्थर रोटी में रोटी की भावना करना यथार्थ ज्ञान कहाता है । अर्थात् जैसे को वैसा जानना भावना है । रोटी में पत्थर और पत्थर में रोटी की भावना करना मिथ्या ज्ञान अन्य में अन्य बुद्धि भ्रमरूप अभावना कहाती है ॥

३३—( प्र० ) प्रतिमा शब्द से क्या लेते हो ? ।

३४—( उ० ) पूजने योग्य चतुर्भुज आदि की मूर्त्ति को लेते हैं ।

३५—( प्र० ) प्रतिमा शब्द का क्या अर्थ करते हो ? ।

३६—(उ०) जिस से पदार्थ का स्वरूप वा अवधि जानी जावे वह प्रतिमा है ऐसा अर्थ करते हो तो किस का स्वरूप इस से जाना जाता है यदि कहो कि ईश्वर, शिव और नारायण आदि का बोध प्रतिमा से होता है तो हम पूछते हैं कि क्या इस पाषाणादि मूर्त्ति से ईश्वर और शिवादि के शरीरों को आपने प्रत्यक्ष तोल लिया है कि जिस से ऐसा अर्थ करते हैं ?

तुलामानं प्रतीमानं सर्वञ्च स्यात्सुलक्षितम् ॥ षट्सु षट्सु च मासेषु पुनरेव परीक्षयेदिति मनुसाक्ष्यम्बोध्यम् ॥ प्रतिमाशब्देन गुडघृतादीनान्तोलनसाधनानाम्पलसेटकादीनां मासादीनां च ग्रहणमिति निश्चयः ॥ न तस्य प्रतिमाऽअस्ति यस्य नाम महद्यश इति यजुस्संहितायां द्वात्रिंशेऽध्याये ॥ ईश्वरस्य प्रतिमा तोलनसाधनमेव न भवति तस्याऽतुलत्वात् ॥ अतएव भवत्कृतोऽर्थो व्यर्थएवेति बोध्यम् ॥

३७—(प्र०) पुराणशब्देन किङ्गृह्यते ? ॥

३८—(उ०) ब्रह्मवैवर्त्तादीन्यष्टादशपुराणोपपुराणानि चेति ब्रूमः ॥ नैवं शक्यम्पुराणशब्दस्य विशेषणवाचकत्वेन व्यावर्त्तकार्थत्वात्॥यथा पुरातनप्राचीनादयश्शब्दा नवीनार्वाचीनादीञ्छब्दार्थान्व्यावर्त्तयन्ति

---

धर्मशास्त्रस्थ राजधर्म में लिखा है कि "तराजू और प्रतीमान—बाट सब ठीक २ रखने चाहिये और छः२ महीने में इन की परीक्षा राजा करावे" इस प्रमाण के अनुकूल प्रतिमा शब्द से गुड़ घृत आदि के तोलने के साधन सेर आदि वा मासा आदि वटखरों का ग्रहण होना निश्चय है। और यजुर्वेद के वत्तीसवें अध्याय के तीसरे मंत्र में ईश्वर की प्रतिमा अर्थात् तोलसाधन का निषेध किया है क्योंकि ईश्वर अतुल है इसी से आपका किया अर्थ व्यर्थ ही जानना चाहिये ॥

३७—( प्र० ) पुराणशब्द से क्या लेते हो ? ॥

३८—( उ० ) ब्रह्मवैवर्त्तादि अठारह पुराण और उपपुराण लेते हो सो ठीक नहीं क्योंकि पुराण शब्द विशेषण वाचक होने से व्यावर्त्तक अर्थ वाची होता है। जैसे पुराने प्राचीन आदि शब्द नवीन और अर्वाचीन आदि से निवृत्त करते वैसे पुराणादि शब्द नवीन आदि के वाच्य अर्थों को निवृत्त करते हैं।

तथा पुराणादयश्शब्दा नवीनाद्यर्थाश्चेति ॥ तद्यथा केनचिदुक्तम्पुराणं घृतम्पुराणो गुडः पुराणी शाटी चेत्यर्थान्न नवीनं घृतञ्चेत्यादि व्यावर्त्तते तस्मात्पुराणशब्देन वेदानान्तद्व्याख्यानब्राह्मणादीनाञ्च ग्रहणं भवति नब्रह्मवैवर्त्तादीनाञ्चेति ब्राह्मणानीतिहासः पुराणानीति दशमेऽहनि किञ्चित्पुराणमाचक्षीत ॥ पुराणविद्यावेदो दशमेऽहनि श्रोतव्य इत्याद्यश्वमेधस्य पूर्त्यनन्तरन्नवदिनपर्यन्तमृग्वेदादिकं श्रुत्वाऽख्याय च दशमेऽहनि ब्रह्मज्ञानप्रतिपादकमुपनिषत्पुराणं शास्त्रं यजमानादय आचक्षीरञ्छृणुयुश्चेति ब्राह्मणवेदानामेव ग्रहणन्नान्यस्येति साक्ष्यात्सर्वेभ्यो वेदानामेव पुरातनत्वाच्चेति॥ परन्तु मतमस्माकं खलु वेदा नान्यदिति सिद्धान्तः॥ब्रह्मवैवर्त्तादीनि व्यासनामव्याजेन संप्रदायस्थैर्जीविकार्थिभिर्मनुष्याणाम्भ्रान्तिकरणार्थानि रचितानीतिजानीमः।

जैसे किसी ने कहा कि पुराना घृत पुराना गुड़ पुरानी साड़ी इस से घृत आदि में नवीनपन की निवृत्ति हो गई । इस कारण पुराणशब्द से वेद और वेद के व्याख्यान ब्राह्मणग्रन्थों का ग्रहण होता है किन्तु ब्रह्मवैवर्त्तादि का नहीं कल्पसूत्रकारों ने लिखा है कि ब्राह्मणग्रन्थ ही इतिहास पुराण नामक हैं। अश्वमेध यज्ञ में दशमे दिन कुछ थोड़ी पुराण की कथा कहे सुने पुराणविद्या वेद का व्याख्यान दशमें दिन सुने अर्थात् नव दिन तक यज्ञ में ऋग्वेदादि सुन कह के दशमे दिन ब्रह्म ज्ञान का प्रतिपादक ब्राह्मणान्तर्गत उपनिषद्भाग यजमान आदि कहें और सुनें इस प्रकार पुराणशब्द से ब्राह्मण और वेद का ही ग्रहण करना अन्य का नहीं ऐसी साक्षी है और वेद ही सब से पुराने हैं। परन्तु हमारा मत वेद है अन्य नहीं यही सिद्धान्त है ब्रह्मवैवर्त्तादि पुराण व्यास जी के नाम के छल से मतवादी जीविकार्थी लोगों ने मनुष्यों को भ्रांति कराने वाले बनाये हैं।

